२ ॥ मन मलिन नलनीकी संगत, विरथा काल गमावेगें ॥ ३ ॥ कोई उपाय करो चतुराई निकलंकी हो आवेगें ॥ ४ ॥ दास चुन्नी घरकी ठकुराई, पाय अचल सुख पावेगें ॥ ५ ॥

पुनः

वीर प्रभु त्रिभुवन उपगारी जान सरण हम आये हैं । वी० ॥ पावापुर स्वामी दरसन पायो दुख सब दूर गमाए हैं ॥वी०॥ केवलपाय पावापुर आये समव सरण वि रचाए हे संघ चतुर्विध थापना करके शिवपुर पंथ चलाए हैं ॥ वी १ ॥ महिमण्डल विचरत जिनवरजी वहुच्येतन समझाए हैं तीन लोकमें अदभुत महिमा सुरनर मुनिजश गाए हैं ॥ वी० चरम चोमासे पावापुर आए करसव करम खपाए है, सोले पहर लगेदसना देता परम २ पद पाये है ॥ वी०४ ॥ अमृत धर्म सुवाचक प्रभुके दरसण कर हुलसाए हैं ॥ सीस क्षमा कल्याण सुभावें शासनपति गुणगाये हैं ॥ वी०५ ॥ इति

पुनः

भेटे श्री आदिनाथ, भले दिन ऊगे आजके भेटे श्री शान्ति नाथ ॥ भले० ॥ चित मन मेरे तुं मनमें, पाप गयो सब भाज ॥ भले०१ ॥ ए संसार समुद्र विषमें तामें आप जिहाज ॥ भले०२ ॥ कहे जिन चन्द तुमारी कृपासे सेवे सकल सभ [illegible] ॥ भले०३ ॥ इति

पुनः

आजतो हमारे भाग वीर प्रभु आये है ॥ आ० ॥ चदना खडी दुवार चित्तमे करे विचार देखत दीदार हीये हरष भराये है ॥ आ०१ ॥ आज मेरी आसफली अली मेरे रग रली । विकसीत आतम कली । प्रभु पात पाए है ॥ आ०२॥ धन दिन आज मेरो गयासव कर्म झेरो सुकृत बहुतेरो, भगवान दिल भाये है ॥ आ०३ ॥ सिद्धारथ राय नंद सोहत सरद चद । कहे जिन चद चित आनन्द वधाए है ॥आ०४॥

पुनः

कवण नींद सूता मन मेरा, प्रभु सुमरनकी वेला ॥क० एटेर ) चेत चेत नवकार समरले समझ २ मन मेरारे ॥ अवकी वेरियां भूल जायगो वहत खायगो फेरारे ॥ क०१॥ शिरपरकाल फिरे सरसाधे अवमन चेत सवेरारे ॥ रंगमहल से उतर जायगो जङ्गल होयगा डेरारे ॥ क०२ ॥ हिरदे ज्ञान प्रकाश्यो नाहि गुरु विन बहुत अधेरारे, चेन विनयकी एही वीनती, होय सदगुरुका चेरारे ॥ क०३ ॥ इति

पुनः

आवत सब इन्द्र चन्द्र, पूजत है अति उमङ्ग, मङ्गल ध्वनि करी आनन्द प्रभुको वधावै ॥ जय २ श्रीजगआधार, जगदीश्वर गुण अपार समताके तुमही सार, मुनि जन यश

गावै ॥आ० १॥ सुमतिनाथ तुम दयाल, वाणी है अति रसाल, भव्य जीव प्रतिपाल, मनही हर्ष आवै ॥ आ०२ ॥ सुद्ध चित्त ध्यावै कोई, मन वंछित पावै सोई, नयनानन्द सुख जोई, अजयराज पावै ॥ आ० ३ ॥ भक्ति वच्छल जगतनाथ तुमही त्रैलोक्यनाथ, सेवक करिये सनाथ हृदय ज्ञान आवै आवत० ४ ॥ इति

रागिणी भैरवी ताल—दादरा

जिनन्दा मोरी नईया लगा दो बेड़ा पार ॥ १ ॥ मैं विनवुं वारम्वार ॥ जि० ॥ इह संसार गहर कर सींधु । जा को न दीसे किनार ॥ जि०२ ॥ काम तरङ्ग उठे अति भारी मोह भमर मझधार ॥ जि०३ ॥ मिथ्या मतको मेघ चहु-दिस । छाय रहो अन्धकार ॥ जि०४ ॥ लाल चुनी कर जोड़ी विनवे । वेगी करो भवपार ॥ जि०५ ॥ इति

---

रागिणी—अलहीया

क्या सोवे उठ जाग बाउरे, अञ्जरी जलज्यूं आयु घटत हैं देत पोहरिया घड़िया घाउरे ॥ क्या० ॥ इन्द्र चन्द्र मुनि नागेन्द्र चलै सब कुन राजा पति साह राउरे ॥ क्या० ॥ भमत भमत भव जलधि पायके भगवंत-भगति सुभाव नाउरे

क्या०॥ कहा विलंब करे अब बोरो नर भवजल निधि पार पाउरे आनन्द घन चेतन मय मूरति शुद्ध निरञ्जन देव ध्याउरे ॥ क्या ॥ इति

पुनः

भगवत भजन करनकी वेला, क्या सोवे उठ प्रगट उजेला ॥ भ० ॥ काल निरर्थक मत खोयो प्राणी फिर पाना नर जनम दुहेला ॥ भ० ॥ ज्योति स्वरुप निरख अविनाशी, घट वासी तन ताप बुझेला ॥ भ० ॥ अलख निधान प्रगट सन मुख है जिनसे जनम मरण भय ठेला ॥ भ० ॥ चुन्नी चित्त विचार विवेकी ज्ञान गुरु प्रधान है चेला ॥ भ०॥ मिथ्या त्याग तिहा चढ बैठ जहां अविचल सिद्धोका डेरा भ० ॥ इति

पुनः

समझ मन जग धोखेका टाटी, काल अनाद ते मोह नींद वस जिन्दगी अकारथ काटी ॥ स० ॥ गाफिल क्यू अब चेत चतुर नर काल खडा लिये लाठी ॥ स० ॥ अध्यातम धर ध्यान हिये मे नांढ करमकी काटी ॥ स० ॥ स्वगुण रच पर गुग मत राचो आखर एकदिन माटी ॥ स० ॥ दास चुन्नी शुभ भावमे लीन होय, लह्व भवसागर पाटी ॥ स० ॥ इति

पुनः

अब मोहे तारोगे दीन दयाल ॥ अब ० ॥ सबही मत देख्यो मै जित तित ॥ तुमही नाम रसाल ॥ अब ० ॥ आद अनाद पुरुष हो तुमही, तुमही विष्णु गोपाल शीव ब्रम्हा तुमही हम सरदे ॥ भाज गयो भ्रम जाल ॥ अ० ॥ भव अनन्त भटक्यो भव मांहि ॥ फिरो अनन्तेकाल गुण विलास श्री ऋषभ जिनन्दा ॥ मेरी करो प्रतिपाल ॥ अ०॥



रागिणी—वेलावल

आज सखी मेरे वालमां । निज मन्दिर आये ॥ अति आनन्द हीये धरी ॥ हंसी कण्ठे लगाये ॥ आ० १ ॥ सहज स्वभाव जलेंकरी रुचिवरनवरावें थाल भरीगुण सूंखडी । निज हाथ जीमावे ॥ आ०२ ॥ सुरभी अनूभव रसभरी ॥ बीडांस बराये ॥ चिदानंद निजदंपति मनवांछित पाये ॥आ०३॥ इति

पुनः

सुहागणजागी अनुभव प्रीत ॥ सुहा० ॥ नीद अनादि आपानकी, मेटी गहिनिज रीत ॥ सु०१ ॥ दीपक घट मंदिर कीयो, सहज स जोतिसरूप, आप पराई आपहि, टानत वस्तु अनूप ॥ सु०१ ॥ कहा दिखाउं औरकुं कहा समझांउ

भोर, तीरन चुके प्रेमका, लागे मो रहे ठोर ॥ सु० ३ ॥ नाद विलूधी प्राणकुं, गिनेन तृणमृग लोइ। आनन्द घन प्रभु प्रेमकी, अकथ कहानी होइ ॥ सु० ४ ॥ इति

रागिणी-टोरी

सूरत लागत प्यारी प्रभुजीकी, सुरत लागत प्यारी । पारसनाथ प्रगट परमेश्वर ऊनसुं कीजीये यारी ॥ सुर० १ ॥ आठोजाम रहत चित भीतर मूरती मोहन गारी । जबदेखु तब आगेही ठाढे विसरतनांहि विसारी ॥ सु० २ ॥ मस्तक मुकट रतनमणि मण्डत, कुण्डलको छवि न्यारी । हरखचन्द वामाजीके नन्दन पर, वारवार बलिहारी ॥ सु० ३ ॥ इति

पुनः

वाजत रंग बधाई नगरमे । वाजत रंग बधाई, जैजेकार भयो जिन शासन, वीर जिनन्दकी दुहाई ॥ वा० १ ॥ सब सखियन मिल मङ्गल गावे मोतियन चोक पुराई ॥ वा० २ ॥ केतकी चंपो फुल मगावो, जिन जीनी अङ्गीया रचाई ॥ वा० ३ ॥ न्याय सागर प्रभुचरण कमलको, दिन दिन जोत सवाई ॥ वाजत० ४ ॥ इति

पुनः

अब मेरी प्रभुसुं प्रीत लगीरी । घनसों मोर चकोर ससीज्यों ॥ कमल मधुप ज्यों पुहपगीरी ॥ अ० १ ॥ दिन-

कर को चकवी ज्यों चाहे । त्यों मेरे मन आनिजगीरी ॥ गुण विलास प्रभु कुंथ जिन देखत ॥ दिलको दुविधा दूर भगीरी ॥ अ०२ ॥ इति

रागिणी–रामकेली

रांम कहो रहिमान कहो, कोउ कांन कहो महादेवरी, पारसनाथ कहो कोउ ब्रम्हा, सकल ब्रम्ह स्वय मेवरी ॥ रा०१ भाजन भेद कहावत नाना एक मृत्तिका रूपरी ॥ रा०२ ॥ निज पद रमे राम सो कहिये, रहे इमान रहिमानरी, करखें रुपकान सो कहिए, महादेव निर वाणरी ॥ रा०३ ॥ परसेरूप पारस सो कहीए, ब्रम्हा चीन्हे ब्रम्हरी, यहविध साधो आप आनंद घन, चेतन मय निज करमरी ॥ रा०४ ॥ इति

पुनः

पूरि मनोरथ साहिव मेरा । अहनिशि सुमरन करि हुं में तेरा ॥ पू०१ ॥ अन्तराय अरिकरि रह्यो घेरा । ताकि तत छिन करहुं निवेरा ॥ पू०२ ॥ भवबन माहि भम्योवहुतेरा । पुन्य संयोग लह्यो तुम डेरा ॥ पू०३ ॥ गुणविलास प्रभु टारो फेरा ॥ दीजे सुपाशजी पाश वसेरा ॥ पू०४ ॥ इति

पुनः

तें मेरा भ्रमरा में फुल वारी । तें मेरा साजन में तेरी नारी ॥ तें०१ ॥ एक कूवा पांचु पणि हारी । पांचुं सिंचे

अपनी नारी। उरगया कुत्रा बिन्नर गई बाडी ॥ बिलखचली पाछु पिनहारी ॥ ते०२ ॥ कहत द्यानत राय अन्तकी बाडी हाय झुलाय चले जुहारी ॥ ते०३ ॥ इति

रागिणी–नट

जिन चरणे चित लीनी, आली मेरो जिन चरणे चित लीन्हो ॥ पदम प्रभु पदपङ्कजके रंग निसवासर रहे भीन्हो आ०१ ॥ अरुण वरण जिन चरण कमल पर मै उज्वल चित दीन्हो ॥ आ०२ ॥ मेरो हित प्रभुजी सों लागी, सो क्यो होवत हीनी, ज्यौ ज्यौ नेह नयन ते देखो त्यों त्यों होत नवीनो ॥ आ०३ ॥ अन्तरजामी साहिब मेरो सब विधि जांन गवीनो हरख चंद हितकर प्रभुजी सों जनम सफल करि लीन्हों ॥ आ०४ ॥ इति

रागिणी–नट

जागरे सब रैन विहानी। उदयो उदयाचल रवि मडल पुन्य कालरगु सोवे प्राणी ॥ जा० ॥ कमलखड बन बन बन विकसाने अजहु न तेरो दृग उघरानी। चेतन धरम अनादि तुमासो ताते सब उरझेरा ॥ मे० ॥ इति

रागिणी–अडाना

सिग्रर समेतवसे हो विमल जिन ॥ सिग्रर० ॥ विषय विकार आदि सत लीनो, भवफन्दमे नफसे हो ॥ १ ॥ वि०

मनतन जीत वचन बसिकीन्हो, इंद्री पंचकसे हो, छांड़ि सकल परिग्रहकी ममता समता, रंग, रमेहो ॥ वि०२ ॥ अष्टकर्म अतुलीवल बसिकर, शिवपूर पंथधसेहो, वहुत जीव भवजलसे तारे कीन्हे आपजिसेहो ॥ वि०३ ॥ पूरव पुन्य जग्यो प्रभु परसन, दरसत दृगहुलसेहो हरखचंद चित हित अतिबाध्यो सब दुख दूर नसेहो ॥ वि०४ ॥

रागिणी–भैरवि

हो देवी सबासमे तुझे बोलुं । तेरा मान वधाबुरे ॥ हो प्रिये० ॥ मांग तूं अब मुझसे क्या चाहती हे ॥ जो चाहे सो दिलाबुंरे ॥ हो देवी०१ ॥ ज्ञानका हीरा ध्यानका मोती भगतिकी लाल दिलाबुंरे ॥ हो० प्रि०२ ॥ सेवा थकि केई समकित पाम्या । आर्द्रकुमार वताबुंरे ॥ हो प्रि०३ ॥ मृग भवमे मुनि भगति प्रसाद हे । ब्रम्हकल्प महाआबुंरे ॥ सुरपति वानी सुनके ऐसी । उदय अचलसुख पाइंरे । हो ॥ प्रि० ४ ॥ इति

रागिणी–मालकोस

बल जांउ तेरे नामकी, जाते परम मनोरथ लहीये ॥ ऋद्ध वेरिद्ध सुखकामकी ॥ व० ॥ तेरो नाम लीयां संकट सव । पाप डरे आठो जामकी ॥ व०२ ॥ अष्ट सिद्ध नव निद्ध सदाई । प्रगटे ठामो ठामकी ॥ व० ३ ॥ सब जग व्यापत

सव घट भीतर । जाप जपे तेरे नामकी ॥ व०४ ॥ आनतना पूरनता सवगुण । पावे आतमरामकी ॥ व०५ ॥ इति

पुनः

मेरे घर आईलो, नेम जिनन्दा ॥ तोरण आई चले रथ फेरी, पसुवन की सुनीरे पूकार, रथ फेरवोरे ॥ मो० १ ॥ सहसा वन जाई सजम लीन्ये, जाई चडी गड गिर नार पञ्चे महा व्रत आदरे ॥ मो० २ ॥ कर जोडी सेवक गुण गावे, चरण की जाऊं वलीहारी ॥ मो० ३ ॥ इवि

दोहा

जिवडा जिनवर पूजीये, तासे सम्पती होय ।
राजा नमे प्रजा नमे, वालन वाकि होई ॥

गजल ( फारासि )

तो विया वसान एमन । अजान दिलनवाजम । कदम नृ व चश्मदारम् । हरखाक सुमैंसारम् ॥ तो० ॥ दराहिजूरे सोखत जानम् । एकमुस्ते उस्तखानम् । नेताकते सवूरी । ने ताव दर्ददारम् ॥ तो०२ ॥ रहमो करम वसुर्गा । गजवो अताव वरमन् । अमुत्सफी नवाशद । हर लहजान्दश्म जारम् । तो०३ ॥ वरकोह नार रफते । महसुद व ईस्क दीगर । रजी दई दिलेमन दिलस्ते शुद निगारम ॥ तो-४ ॥ दर इनकी

लावतन्हीं । भयमव जुनाचे गोयंद । दरसुरतेकेवुदि जारों जहम् रिकावम् ॥ तो०५ ॥ मारा सहो नमृदी तकसीर मन चे दिदी । अजान मनचेकरदी, जांहाल वुरदवारम् ॥ तो०६ मादरपिंदरीविरादर, खुदगरजकारसाजंद । वा वक्तआंजुनावम् जुजूतो दिगर नदारम् ॥तो०७ ॥ वेवजूद वेगुनाही, वरखुद कवुलदारम् ॥ वरहालतमू नजर कुंन । वरईम्ज इनकीसारम् ८ ॥ अनेस साहेवे मन्, रजमति अरज वदिल कुन । मेहेरे वकुन् वजानम्, जेकरम उमेदवारम् ॥ ९ ॥ दिलखुस अगर तोखाही, राहत् रसां दिलारा । वरमुद्दया रसीदी, अजवे अकीन दारम् ॥ १० ॥ इति

पुनः

ऐसी तेरी मुरतवनी चंदवी लजाईयां ॥ ए० ॥ देख नयन मेरे हीये, हरख हीमें पाईयां ॥ ए० ॥ नगरी बनारसी कासी देश सुहाईयां । ए० ॥ अखसेन राजाके घर वामारानी जाईयां ॥ ए० ॥ तीन ज्ञान सहित प्रभु जनम हीते आईयां दिक्षा लियेते ज्ञान मन परजव पाईयां ॥ ए० ॥ गामागाम विचरतां घाती करमही खपाइयां, चएतवदी चौथके दिन केवल ज्ञान पाईयां ॥ ए० ॥ समेतसिखर ऊपरही प्रभु मुग तहीं सीधाईयां, दास आसधारके प्रभुके सरणे आईयां ॥ ए० इति

पुनः

मोहनीकी लागे सूरत तेहारी, मेरो मन वस कीनो ऋषभ वेहारि॥ मो० ॥ धुलेवा नगरमे आप विराजे श्याम मूरत सुभकारि। मो०॥ मस्तक मुकट काने कुण्डल विराजे आंगी की छवप्यारी ॥ मो० ॥ सेवग ऊभो अरज करत है, ईतनी अरज मेरी मानो ॥ मो० ॥ इति

पुनः

सिवाय जिनपदके जगमे प्यारे, विचार हरदम न कोई किसीका ॥ पे नाम अनुभव हितु है प्यारे ॥ वि० ॥ जिसे समझता है ए तु मेरा, समझ तू दिलमे कहां है तेरा, फसा है नाहक ममत मे घेरा ॥ वि० ॥ ए मोहकी ते बिछाई चोसर लगाई स्वारथकी वाजी इस पर, है जीत पाशेके हाथ दिलवर ॥ वि० ॥ सुघर खेलारी सोही कहावे, जो छक्के पञ्जे नरद बचावे लख चौरासीमे फिर न आवे ॥ वि० ॥ ए चुन्नी प्रभुके भजनकुं गावे, गुरुके चरणो मे शिर नमावे गुरु धरमका मरम वतावे ॥ वि० ॥ इति

पुनः

नेक वातो के तई दिल वीच रखना चाहिये। उसके रस कसका मजा दम दम मे चखना चाहिये ॥ ने० १ ॥ रुप जिसका है निरुपम लख सके कोई क्या मजाल, जो लखे

उसके तई लखके हरखना चाहिये ॥ ने०२ ॥ नाम जिनका है अलख, लक्षण का क्या देवे पता झुठ सच इस्की तुम्हे लाजिम परखना चाहिये ॥ ने०३ ॥ ध्यान अनुभव मिलका आया परम आनन्दमें देखकर स्वरूप अब किसकों निरखना चाहिये ॥ ने०४ ॥ दास चुनीं ज्ञान धन पाया विमल जिन देवसें सुखसेती गुणगान अमृत रस बरपनां चाहिये ॥ इति

पुनः

दुनियाके अंदर आयके तूंने क्या भला किया। अपना जो माल जानके संग बांध कीया लीया। आयाहै तुं बांधि मुठि पसार हाथ गया ॥ दु०१ ॥ सूत मात तरुणिके मोह जालमे पड़ा। सोतोंहैं सब गरजेंके दरदि तेरा कोन जिया दु०२ ॥ नौमास रहा तु वोहि जगे पे ऊसका खियाल न किया। अवल भटकता आया हैं चौरासिसे जिया ॥ दु०३ ॥ पञ्च इन्द्रिके मोहसे तुं डरके चल, जीया। उनने तुझे फिरा फिरा हैरांण वहत कीया ॥ दु०४ ॥ सात विसन भेले करके उसका पीयला तैं पीया। गती नरक भोग भोगवी दुनियां में डुब गया ॥ दु०५ ॥ आनन्द घनकी वीनाति मनमें सुनियां जीरा। मनुष्य हवा चलि गई फेर हाथ क्या रहा ॥ इति

पुनः

जब तलक तनमैं मेरे यह दम रहे प्रभु नामका सुमरन

मुझे हरदम रहे, मैतो हुं चाकर तेरा जगनाथजी । तेरे चरनोंमे मेरा मन रम रहे ॥ ज०१ ॥ तुझ विन अपनी व्यथामे किससे कहु । पाउ मैं वञ्छित क्षय उपशम रहे ॥ ज०२ ॥ इतनी अरजी है मेरी सुन लीजिये । चुनीकु आधार प्रभु दम दम रहे ॥ ज०३ ॥ इति

पुनः

है मुनासिव अपने घर वेलाग होकर आईये । लाग तो रखना नही लाजिम है मन समझाईये ॥ है०१ ॥ लागमे देखा तो क्या क्या सूरते आई नजर, तारमे लिपटी हुई ढवसे इन्हे सुलझाईये, लाग किसके हाथ है और डोर किस्मे है लगी, घर व घरका नाच इसको देख गैरत लाईये ॥ है०३ दास चुन्नीने जो देखा ज्ञानके चश्मेके वीच, आपतो वेलाग लगा रख अलग सुख पाईये ॥ है० ॥ इति

पुनः ( चाल थियेटार )

दिलसे हरदम मै तेरी याद किया करता हूं । तेरे वस्फोका गुने वाद किया करता हूं । तुं निरङ्कार निराबाध अगम अगोचर, मै तेरे ध्यानमे दिलशाद किया करता हूं ॥ दि०१ है अलख नाम कोई तुजकुं लखावे विरला, साबित अपनी येही शुनियाद किया करता हूं ॥ दि० २ ॥ दिलमे बसता पें तू रहता नजरसे गायब, क्या गुनह इसके मे फरियाद किया

करता हूं ॥ दि०३ ॥ मिट गया भरम का परदा खुल गया अंतरके पट, चुन्नी खुश दिल असे आवाद किया करता हूं । दिल०४ ॥ इति

पुनः

अवतो चेतन चेत सतबुद्धि संभाला चाहिये ॥ लख अरूपी ज्ञान गुन अपनेको पाला चाहिये ॥ अ०१ ॥ इस जगतकी रीति झूंठीमें फसे त्रिभुवन के लोक, इनसे वेमुख हो सजन औगुन की मिटाना चाहिये ॥ अ०२ ॥ जो धरम बुझेहै अपना जिनके घर आनन्द है, पापके विध्वंस होनेको उजाला चाहिये ॥ अ०२ ॥ सूत्र सिद्धान्तसे सत गुरुका यही आदेश हैं, काज सिद्धीके लिए मारगसुं चाला चाहिये । अ० ४ ॥ दास चुन्नी ज्ञान सिंधु मथ कै पाया सार रस, पीने वालोंका जगत में, बोल वाला चाहिये ॥ अ० ५ ॥ इति

पुनः ( पहाड़ी )

लगा रहता है मन प्रभुके चरण में ) करूं सेवा प्रभुकी रात दिनमें ॥ मिटा कर भरमका परदा जो देखा है झूठा कारखाना सोच दिलमें ॥ ल०१ ॥ हुवा जव वोध आतम का मगनसे, तो पाया सार सदगुरु के वचनमे ॥ ल०२ ॥ सफल जीवन प्रभु चुन्नीका कीना परम आनन्द पद ध्याता हूं मनमें ॥ ल०१ ॥ इति

पुनः

संसार नाम उस्का जो सारा असार है, इस जगमे न कोई मेरा तेरा नाम सार है। भवजल अगम अथाहरे इस का न पार है, चारो गतिकी भवरां पडती अपार है ॥ सं० १ ॥ जिया देख डरा मेरारे तुंमसे नही छिपा, तेरे हाथ मेरारे अवतो उधार है ॥ सं०२ ॥ तुम सिवाय देव मै ध्याउं न दूसरा, मैनेतो अपने दिलमें किया करार है ॥ स०३ ॥ अब छोड सकल बातकुं तेरी शरण गही, जिन दास हाथ जोडके करता पूकार है ॥ स०४ ॥ इति

पुनः ( पीलू )

जो तूं चेतन में खबरदार होगा। असा वखत मिलना दुसवार होगा ॥ जो० ॥ मानुप जन्म और जैन धरम श्रुचि सगत असा न बहार होगा ॥ जो०१ ॥ आकर जमानेमें विपयनकु सेवै। अष्ट करमका गिरफ्तार होगा ॥ जो०२ ॥ ऋपभ दास सुख चाहे तो प्रभु भज। नही तो प्रभुका गुण-हगार होगा ॥ जो०३ ॥ इति

पुनः ( ठुमरि )

आज छविनीकी छाजेरे। समोसरण जिनराज आज ॥ नाभिरायके कुलमे चंदा। मरुदेवी राणीके नन्दा ॥ अजी मुख देख्या आपद दूर टले। सुख भेम विराजेरे ॥ आ०१॥

शीतलतरु हरतकी छईयां ॥ तीन छत्र धूज आगु सुहईयां ॥ अजी भा मंडल सूरजताप झीले । देव दुन्दभी वाजेरे ॥ स० २ ॥ कंचन मोली सिर सिवर शोहे । कुंडल युग श्रवणे जग मोहे अजिकर श्रीफल मोतिनकी माल गले । लख रतिपती लाजेरे ॥ आ०३ ॥ अतुलित महिमा कान सुनी । एलुभावे चंद कपुर थुनी । अजि आश फली मुज भाग भले । सुख संपति साजेरे ॥ स० आ० ४ ॥ इति

पुनः ( थियेटर )

मैं अरज करुं, सूनो महाराज । पायो में चरण सरण राखोने प्रभुजी लाज ॥ सु०१ ॥ सुमति जिनन्दा मेरे । सुरत सुहानी तेरे । कुमति न आवे नेड़ । महिमा कहां लं देखो ॥ सफल घड़ी है आज ॥ सु०२ ॥ वैशाख मास जो आया । सहु लोग हरष पाया । रोग शोग दुख पुलाया । शुक्ल पक्ष देखो सोहे । पंचमी तिथि है आज ॥ सु०३ ॥ नविन मंदिर छाजै । जहां प्रभुजी विराजे । मानुं शशि सूरज लाजे । चलो सखी सव मिलि । प्रभुजीकुं पुजुं आज ॥ सु०४ ॥ इति

पुनः

सुमति जिनन्दा प्रभु आज जुहारो । अष्टद्रव्य लेके आय ॥ पुजुं प्रभुजीके पाय । मनहिमें हरष अति भयोही मेरो ॥ सु०१ ॥ आयो मैं तुमारे पास । पुरो मेरी अभिलाष । दीन-

चन्दु दिनानाथ जगत उजियारो। नामिलेगो एमो दाव राज सुधारो ॥ सु०२ ॥ इति

पुनः ( ठुमरि )

नेमि जिन तुमरो दरस लागे प्यारोरे । दरस देख मन आनन्द आवे । पातिक हर गयो सारोरे ॥ ने०१ ॥ मै हु दीन अनाथ प्रभुजी । नाथ गरिब नेवाज हो तुमहि । कृपा करी मोहे तारोरे ॥ ने०२ ॥ सेवककी प्रभु एहि अरज हे । भव सङ्कटसे निवारोरे ॥ ने०३ ॥ इति

पुनः

सूरत एसी सावरी । मे जाउ वारि २ । प्रभुजी एक अरज सुनो मोरी ॥ टेर० ॥ समुद्र विजेजीके नन्दन प्रभुजी सेवा देवी माता जिके नयननको भये गुलजारी ॥ सु०१ राजुलको पर नीज न आये। पशुवनको निरख रथ फेरके चले गये गिरनारी ॥ सु०२ ॥ नव भव भीत छिनमे तोडी । नेम राजुल मिल हुवे जब सुगतिके अधिकारी ॥ सु०३ ॥ दास आस पर अरज करतु हैं, मेहर मोहे कीजे दरस मोहे दीजे । चरनणकी मे जाउ बलिहारी ॥ सु०४ ॥ इति

पुनः

सुमति जिन मुजरो हमारो प्रभु लीजेजी ॥ मेघ नृपति जीके नन्दन स्वामी मात सुमङ्गलाके प्यारोजी ॥ सु०१ ॥

असो नर भव पायके प्राणि । नित नित वन्दन किजेजी ॥ सु०२ ॥ असे जिनजीको पूजत प्राणी । भव भव पातिक छिजेजी ॥ सु०३ ॥ दास तूमारो करत वीनति अजय अमर पद दीजोजी ॥ सु०४ ॥ इति

पुनः

हजूर तुमसैं कहुं मैं दिलकी वेजार पनमें जो वीती वतियां । ह०टेर । न धीर तनमें खुसी न दिलमें वेहाल पनमें भराई छतियां ॥ ह०१ ॥ सिद्धार्थ त्रिसला के नन्द सुनिये कृपाके सिन्धु हे वीरस्वामी । संसार वनमें कियो भ्रमन मैं चोरासि दलकी यह च्यार गतियां ॥ ह०२ ॥ कषाय कुमति कुकर्म मिलके दे मार च्यारुं तरफसे घेरयो । सदासे इनकी वेजासही है मैं मेरे दमसे उपाधि अतियां ॥ ह०३ ॥ रही न वाकी विपतकी वातें न जानुं तुम क्या विशाल ज्ञानी, रहुं सरणमें निहाल कीजै अजैकी लागी चरनसै मतियां ॥ ह०४

पुनः

साहिव तेरी वंदगी मैं भुलता नही, भुलता नही साहव विसरता नही ॥ सा० टेर ॥ अष्टादश दोष रहित देव है सहि औरदेव अन्यदेव मानता नही ॥ मा० सा०१ ॥ मुनि है निग्रन्थ सो तौ गुरु है सहि और गुरु भैसधारी मानता नही ॥ सा०२ ॥ जीव दया सुद्ध सो तौ शास्त्र है सहि और शास्त्र

आस्या रुपी मानता नही ॥ सा० ३ ॥ दान शियल तप जप धर्म है सहि और धर्म विषय धर्म मानता नही। सा०४॥ मुक्ति रुपी सिद्ध शिला वांछता सहि संसार दुखजाल रुपी मेटीए सहि ॥ सा० ५ ॥ कहत मुनि खेत माल तारिये मोहि आवागमन मोरी मेटिये सहि ॥ सा०६ ॥ इति

पुनः

दीले नादानकुं समझाया चायगे। हालमे हमकुं भगति भली हुवे। सुभ शीयल संजमकुं सजवाय लायेंगे ॥ दी० ॥ अष्टकर्मोंकी प्रकतिका सञ्चय होए जाहिल। बंध वा उदय उदीरण सत्तामें तूं गाफिल। महाराजा मोहकी गति भाति से उलझा सामिल। सागर कोडा कोडी सतरे काठीया भव सामिल। चउनाणी अनगार जिनोंके हीये इस धाईल। अैसे कर्म मोह मदनकुं जीतावी चायेंगे ॥ दिल०२ ॥ इति

पुनः

आवो नेम रह जावो सदन, हमको न सन्तावोरे। आ०
ब्याहन आए सजके सजन, पशुवनकी सुन देख
नारि चले निज छाड वतन् तकसीर बतावोरे ॥
नेम जैसे चदवदन, मोहन मुरति श्याम वरण,
लागी नव भवकी लगन् मतछेह दिखावोरे ॥ ये-
। सजम दूती लागि श्रवन्, प्रभुको सिखाए नीके

फिरन् । प्रभु तारण नाम तुम्हारो तरण । रथ फेरिन जावोरे येरिर०३ ॥ कपूर कहे प्रभुजीके चरन् राजुल मन वेराग धरण लेउं दोड़ नेमि जिनजीकी सरण, शिवपूरतो दिखावोरे ॥ येरिशि०४ ॥ इति

पुनः ( पहाड़ी )

कधी प्रभु पदमें मन लाया तो होता, अरे निरगुनका गुण गाया तो होता । पड़ा है वेखवर मायाके फंदमें, जगत जञ्जाल सुलझाया तो होता ॥ क०१ ॥ अब अवसर आमिला टुक सोच प्यारे, आतम हितकार प्रभु ध्याया तो होता ॥ क०२ ॥ तू है मनमोहनके त्रिशलानंद प्यारा । जिन सेवामें सुख पाया तो होता पुरायो आश चुनीकी प्रभुजी, दिल भर दरस दिखलाया तो होता ॥ क०३ ॥ इति

पुनः

शांति वदनकज देख नैन मधुकर मन लीनोरे ॥ भला- भ० टेर ॥ श्रीजिनके मकरंद बैन । विरमी भव दुरगन्ध रैंण शिवपुरके सदासुख कंद दैन । समकितरस भीनोरे ॥ भ०१ कामित पूरण काम धेन । मद मोहके चूरण ठांम फैन, लहे मनको अली आराम चैन गुंजे अति झीनोरे ॥ भ०२ ॥ कपूर कहे जिनपदका अैन । उरधारो भवितार लैन । होय मुक्ति सेझ पर सार सैन । आगम कह दीनोरे ॥ भला ॥ इति

पुनः

दिवाना तेरे दरसका यार मै हु। जो रखता हु तुझसे सरोकार मै हु ॥ दि० ॥ तेरा ध्यान रहता है हरदम् मुझको। टुक एक महर कीजो लाचारमे हु ॥ दि० ॥ दया भाव धारो प्रभु चरणसे लगालो खबर लोगे मेरा गुणेगार मे हु। दि० ॥ दरसवेगी दिजीये दया कर चुन्नीको, जगन्नाथ तुम हो, तावेदार मे हु ॥ दि० ॥ इति

पुनः

ध्यानमे जिनके सदा लयलीन होना चाहिये, ज्ञान गुरु ज्ञानीसे ले परवीन होना चाहिये ॥ राह सञ्जम कापकड कल्यानकी सुरत मिले, काल गफलतमे सजन्, नाहक नखो ना चाहिये ॥ ध्या० ॥ धर्मकी खेती किया चाहे जमीकु साफ रख बीज समकितको हृदयमे सच्चेसे वोना चाहिये ॥ ध्या० ॥ कामना मनकी सफल आनन्दसे पूरन भई, अबतो समता सेजउपर सुखसे सोना चाहिये। दास चुन्नी अपने घर आग नमे फूलेगा कलप। भव थिति पकनेसे मुक्ति फल सलोना चाहिये ॥ ध्या० ॥ इति।

पुनः ( ठुमरि )

श्रीआदिनाथजीका देख दरश दुविधा मोरी मिट गईरे आज दुवि० ॥ आनन्द आज भयो मेरो मन सिव सुख

चाहतहूं प्रभु हाथन जिन की मुरत चन्दनसे तनमनसे लपट गईरे ॥ आज दुवि०१ ॥ अष्टद्रव्य ले पूजन आये वीतराग के दरशन पाए जिनवांनी कांनासै सुनी दुरगत मोरी कट गईरे ॥ आ०२ ॥ काल अनादि मैं प्रभु फिरीयो कारजएक मेरोनासरीयो अब मैं तेरो दरशन पायो कुमति मोरी हट गईरे ॥ आ०३ ॥ जबलग मुक्तन आवैं नेडे तबलग भक्ति वसौ उर मेरे आत्म सुद्ध समकित धरके शिव रमणी वर लईरे ॥ आ०४ ॥ इति

पुनः ( खाम्बाज )

जिनन्दकी मैं वारी छवि प्यारी, वारी जाउं वार हजारी जि० ॥ वदन छवि मांनुचंद शरदसी मेटो अशुभ अंधियारी जि०१ ॥ निरख चकोरी हरष भरानी नैनन मङ्गल कारी ॥ जि०२ ॥ चुन्नी तृप्त होत दरसनसे आसा पूरो हमारी ॥

पुनः

एहाल अपना कहूं मैं कासे, सजन विना भर भर आवै छतिया ॥ ए० ॥ न ताव तनमें न चयन दिलको विरहका मारा वेहाल मतिया ॥ ए० ॥ न कोई असा हकीम देखूं जो मेरे दिलको करार आवै, सखी स्वजनका खवर जो पाऊं, तो लिख लिख पठाऊं पतिया ॥ ए०२ ॥ जल विन मीन क्योंकर जीवे अरज इतना विचार देखो, एजीव जीवन

पिया दरश विन कटैगा कैसे अन्धेरी रतियां ॥ प० ॥ कपट के पट खोल आए सजन सखी गये दुख जनम जनम के । चुन्नी निरुपम दरसके आगे कहूं मैं अब क्या अनुठी बतियां प० ॥ इति

पुनः

छकी छबि वदन निहार निहार ॥ छ० ॥ प्रोखितपति अगमा गम कीनो विसरी विगत विहार ॥ छ०१ ॥ गये अनादि कालमे असे दीठी न हिय दिदार, निरुपम निजर निहार निहारत, रंजिय रूप रिझ वार ॥ छ०२ ॥ अन्तर एक महूरत अन्तर प्यार करी अणपार, लीने ज्ञान सारपद भीन्तर चेतनता भरतार ॥ छ०३ ॥ इति

पुनः ( खाम्वाज )

जिनवर देख द्दगण सुख पायो ॥ जि० ॥ व्याकुलता मिट सुख भयो मेरे, रोम रोम हुलसायोरे ॥ सुमति प्रवेश॥ जि० ॥ अब हम जानो मेरे करम नत्रईयां सुगुरु वचन मन भायो ॥ हित उपदेश ॥ इति

पुनः

टुक दिलका चश्म खोल जिन आगमसे मन लगा आराध निजानन्द जगमे और, नसगा ॥ टु०१ ॥ परमादकुं विडार स्याद् वादमे पगा मतलब उसीका होयगा विवाद्

जिनतजा ॥ टु० २ ॥ सूता है अनाद कालसे मिथ्यात में पड़ा समकित नाही दिलमें चाहे मुगत कुं मगा ॥ टु० ३ ॥ इन्द्र चन्द्र वा धरणेन्द्र नृपति खगा, जिन धर्म सान मित्र और सर्वहेदगा ॥ टु० ४ ॥ परतीत ना भई जैसे हंसमे वगा, धरे भेष विन विवेक आपही आपकुं ठगा ॥ टु० ५ ॥ सतगुर जवा हर पाय निरख परखने लगा, निज ज्ञान हीए धार अनुभो सुरसेषगा ॥ टु० ६॥ कुटंव कैसा खेल इन्द्रजालमें पगा, जिन वक्स यों कहते पाय सिन्धु भोपगा ॥ टु० ७ ॥

पुनः

जिन नामको समरले क्या खूब वखत पाया है, मेरे हाथ नहीं आया सतगुरू वताया है, कहता है मेरा मेरा इहां तेरा कौन है, मायाके निसेमें जो वेहोस हो रहा है, माया न तेरी सङ्ग चले किस नीन्दसो रहा है, मातर पिता विरादर फरजन्द इयार मन घड़ी पलका हैं वसेरा फिर आता कौन है । सव सुखमें है सङ्गाति टुक सुनले इयार मन, एक लालजी श्रावक कहता घड़ि घड़ि, प्रभुका नाम सच्चा झूटा सव जतन है ॥ जिन० २ ॥ इति

पुनः

दिलदार नेम पियारेको समझाई लावोगे । कोई सम० जोदाई दरदहाल कहके उसे फिराके लावोगे ॥ दि०को० ॥

व्याहनके काज आयके, रथ फेर चले हो तुम। भव भवके नेह विचारके तुम फिरवी आवोगे ॥ दि०को० ॥ सङ्गदिल एसाजो कभी कोईभी होता है मुक्तिसे नेह लगायके मुझको बुलावोगे ॥ दि०को० ॥ सेताव अब चरणका शरणा मुझे दीजे। अजे अमर पद आप लिया। हमकोभी देवोगे, क्या राजुलको देवोगे। क्या दासनको देवोगे ॥ दि०को० ॥ इति

पुनः

दिलदा महरम ईयार मेरा, मीत आवेहो। मीत असेडा अष्ट भवन्दा नवमे भवजादू जानलावे हो ॥ दि० ॥ दुरजन साडोदादिन आखे। साजन रथ फिरी फिरी जावेहो ॥ दि० नेम कुवर पिया राजुल नारीको। अनुभव रसको रीझ पावे हो ॥ दि० ॥ इति

पुन॰

असे पीयारेकी लटक, को मे वारीया। मनमोहन त्रिभुवनमे तुहि प्रभु। ताडी सूरतकी वलहारीयां ॥अै०१॥ अति ह उदार निरुपम मूरत, दरशन आनन्द कारीयां ॥ अै०२॥ जुनी निरख परम सुख पावत, पूरण काज सुधारीया ॥ अै०३

पुनः

हमसे छलवल करके नेम गिरनारी गये गयेरे ॥ ह० ॥ लाए वराती व्याहन आए पशुवन सुनी पुकारेरे, जीव दया

शुंके कारणे, रथ फेरी गए गएरे ॥ ह० ॥ हाथ कङ्कना तोड़ करके, सिरके लोचे केसरे पञ्च महाव्रत जोग लिये । पद केवल लये लयेरे ॥ ह० ॥ अरज करत हुं पइयां पड़त हुं, वीनति करत कर जोड़रे । दास फतेकी एही अरज चरणां चित लहे लहेरे ॥ ह० ॥ इति

पुनः

राजकेसरीया तेंतो मन लीनोरे ॥ रा० ॥ तेरी सांवरी सूरत मेरो मनमें भाव, अब चढ्यो प्रेम वस मेरो मन कीनो रे ॥ रा०१ ॥ सुनी श्रवन मेरी मन भयो उचाङ्ग, मोसे रहो न जात वावरीसी करलीनोरे ॥ रा० २ ॥ करजोड़ी सेवक गुन गावे सूरत मोहन गारीरे ॥ रा०३ ॥ सेवक प्रभुजीका गुणगावे, तुं मन मोहन मेरोरे ॥ रा०४ ॥ इति

पुनः

श्याम सलूना चले रथ फेरीरे ॥ महाव्रत गई अति सहसावनमें, परणति सुमता केरीरे, सञ्जम लीनी, नेमनगीनो वीनती आनन्द घन केरोरे ॥ श्या०१ ॥ इति

पुनः

सहियो देखो बानी अमृतरस बरसै ॥ सहि० ॥ निरखत नैंन हुलसहिये हरषै २ ॥ स० ॥ अदभुत छवी श्री वीर प्रभुकी देखन कुं जियारा तरसे २ ॥ स० १ ॥ चालो सखी

आज समव सरणमे गोतम गणधर सरसे २ ॥ स० ॥ राय श्रेणिक राणी चेलना प्रभुको वदन जात नगरसे २ ॥ स० ॥ सुरनर तिरी भविजनके आगल अरथ अगम गम दरसे २ ॥ स० ॥ बालकहे धन वानी सुनेनर । सुमरण करत जिगरसे जिगरसे ॥ स० अमृ० ॥ इति

पुनः ( इन्द्रसभाके चाल )

आयाहूं जिनराज से मैं अरजी करने आज । पार करो भवजलसे मुझकुं बांह पकड महाराज ॥ कहताहूं मैं अपनी तुमसे सुनियो देकर कांन । मुझकुं दरशन दीजिये मेरे दिल में हैं अरमांन ॥आ०१॥ दुशमन मेरे आयके करते है हैरान इनसे पला छोडाइयें तो मानेगे आसान ॥ तुमहो स्वामिन्द नाथजी और हम है खानेजाद । आशा है इक आपकी जरा दिलमे रखियो याद ॥ आ०२ ॥ देखा मैंने ढुंढके इस दुनियाके दरम्यान । मिला नही कोई दिलका महरम तुम असा भगवान ॥ कदम तुमारा देखके हम मनमें भंय खुशाल । सेवक अपना जानके अब जलदी करो निहाल ॥ आ०३ ॥ अवर किसीसे काम नही मेरे तुमसे है दरकार । सफल करो यह वीनती प्रभु पूरा करो करार ॥ वाचक श्रीइछचन्दका चन्द अजीरा नाम । चिन्तामण प्रभु पाशजी थे पूरण करदो काम ॥ आ०४ ॥ इति

पुनः

आयेथे पीया व्याहनकुं तुम सजके खुब वरात । तोरण से रथ फेर चले सो यह कैसी है वात ॥ सुनहो यादवराय जी तुमहो मेरे नाथ । जातेहो कहां छोड़के जरा पकड़ो मेरि हाथ ॥ आ० १ ॥ तुमहो मेरे अन्तरजामी नव भवके महा-राज । तुम सिवाय कोई नही जगमें मेरातो शिरताज ॥ आवो मेरे घरमें स्वांमी मन धर हरप अपार । अरज हमारी सुनियो साहव मुझपर दयाविचार ॥ आ० २ ॥ दिलकी दिल में रही है मेरे किसकुं करूं पूकार । मेंभी तुमरे सङ्ग चलुंगी आखर गढ़ गिरनार ॥ लिखा है लेख विधाताने सो कवण मिटावण हार । होनी थी सो हो गई अव तुमरे हाथ करार आ० ३ ॥ मुगति पूरी जानेका रस्ता धरलीयाहै आप । ज्ञान ध्यानसे दूर किया सब जगतजालका पाप ॥ राजमतीकी अरजी ऐसी सुनियो दीन दयाल । इन्द्रचन्दका कहे अवीरा करिये मङ्गल माल ॥ आ० ४ ॥ इति

पुनः

चिन्तामणी पार्श्वप्रभु अरज करुं में तुझकुं । अव मेरी अरज सुनी पार उतारो मुझकुं ॥ १ ॥ शत्रु मेरे अष्टकर्मोंने फंदमें फसाया मुझकुं । तुम विन और नही फंद छोड़ावे मुझकुं ॥ २ ॥ ज्ञान ध्यान तप जप नहीं, उदये आवे मुझकुं

एक तेरा नामका आधार प्रभु है मुझकु ॥ ३ ॥ नरनारि सुर वर नित्य नमे है तुझकु। मेरा मनमे तो प्रभु ध्यान धरुं मे तुझकु ॥ ४ ॥ कल्याण निधान प्रभु अरज करे हुं तुझकु। चंद गोपाल कहे दरस देखावो मुझकु ॥ ५ ॥ इति

पुनः

कृपाल जिनसे कहुं मे मनकी प्रमाद पनमें जनमगमायो कृ०टेर ॥ सुक्षमनिगोद की पीड सही है बादरमें कुछ चैन न पायो ॥ कृ०१ ॥ अनन्त कालसे निकसत नांहि जनम मरणको फंद मचायो ॥ कृ०२ ॥ गिरि सरिताके उपल ज्यु मेन कोमल सहज स्वभावमें आयो ॥कृ०३॥ अब्द सख्याते विकल विकसे जलथल खेचर दुख लहायो ॥ कृ०४ ॥ श्री महीर जिनिन्द कृपासे मानव भव पन्योदय पायो ॥ इति

पुन० ( तलाना )

देवि गावे नाचत शक्र शची। छम छम छम छन नन नन नन ॥नाचत० टेर ॥ श्रीऋधृति कीर्ति बुद्धि और लछमी छपन कुमारी और मातासीकी सेवना. नाभ राय राजा कुल कमल भान, तुम ऋषभ देवजीके सरन न न न न ॥ नाचत ०१ ॥ तम्बुरा सजिग बीण झाज मोरचङ्ग चङ्ग सरम नगारे और गावे सब रागरङ्ग, एक २ शक्र जहां एक २ शची सङ्ग नाचत मृदङ्ग गत गन न न न न ॥नाचत०२ ॥ ए१ सुरपरा

सुख वसु २ दन्त छाय, दन्त २ उपर सुरङ्गना समूह नाच्च, वाजत समीर गत सन न न न न ॥ नाच्चत ०३ ॥ प्रभुको ले न गई शुचि जिन माता पास, जाय जिन जननीको राचें निद सुखलाय, लायके जिनन्द दियो गोदमें प्रथम इन्द्र, वाजत घुङ्घरु पग झन न न न न ॥ नाच्चत ०४ ॥ लायके सुमेरु क्षीर नीरसे न्हवन कीन्हो, सव देव देवी मिल जनमको लाहो लीन्हों, धन भाग वाको जाने समे देखो हीरालाल, वाजत तम्वुरा सन न न न न ॥ नाचत ०५ ॥ इति

पुनः ( खम्वाज )

सोहे सुरण गाती, सुहाती ॥ सो० ॥ सङ्गीत गत थेई २ ता ता थेईया ; नाचे नाटक साथी ॥ सु० १ ॥ वजावे मृदङ्ग भावे धां धां किट २, धां धां धां किट २ ध प म प धुनि जाति सु० २ ॥ ता धिलाङ्ग धुन किट २ धिन किट धिन्ना किट धिन्ना किट धा किट, धिन्ना किट धा धिन धा किट धाति ॥ सु० ३ जनम समय जिन जान आन सव, शिखर शैल जाति ॥ सु० ४ ॥ सूरी सुरिंद सव आल वाल मिल गाति गवाति आति ॥ सु० ५ ॥ इति

पुनः

तुभ्यं नमस्ते स्वामी । शान्ति जिनन्दजी दृग देखे परम आनन्दा, सुख पूनम चन्दा ॥ तू० ॥ जनमें प्रभु शान्ति

सुधारीजी । जगमे मारि निवारिजी । तुम शांति नाम हित कारी, मैं सेवाधारी ॥ तु०१ ॥ तुम दीनदयाल जगदयाला लाल्न पतिलालाजी, मैं सदाजपुं गुणमाला, धर प्रेमप्याला जी ॥ तु०२ ॥ तुझविन कौनहै मेरा, तुं साहिबहै मेराजी । हरोमिथ्यात घोरअंधेरा, काटो भवफेरा ॥ तु०३ ॥ तुमकल्प वृक्ष हितकारी । चिन्तामणि धारीजी । तुम पूरो आसाहमारी खुसी हो सो तुमारीजी ॥ तु०४ ॥ इति

पुनः

इस काया नगरमे आयके भूलि रहा है तु इस दिन न तेरी ईयाद पडे गाफल रहा है तु ॥ १ ॥ ईह सुवस चिमन से कुछ साथ लीजीये। निरगन्ध झुटे रङ्गमें फुली रहाहै तुं ॥ २ ॥ सदा बाहार धर्म्मको काहे नही करता, ज्ञानी गुरुके वचनमे दिल साफ रखना तु ॥ ३ ॥ इस प्रभुके नाम को जलदीमे ले शिताब, अजय अमर पद लेवेगे क्यों सोचता है तुं ॥ ४ ॥ इति

---

होरी

पुनः रागिणी रागसागर–ताल कवाली

अरनो सुनो सखि फागण आवे । चो नदी जो मोह होरी खिलावे । अ० । ना दिनमे गिरनार सिधाए तादिनते

मोहे कछु न सुहावै ॥ अ०१ ॥ मातपिता सब सुखके साथी ऐसा नहीं कोई पिया मिलावै ॥ अ०२ ॥ आयो वशन्त कट कले कामको विरहकी वानसे तान डरावै ॥ अ०३ ॥ हमकरहें जो पिया करलीनी जो कोई गिरकी राह वतावै ॥ अ०४ ॥ चन्दकपूर अपूरवनेहा राजुलको क्योंकर समझावै ॥ अ०५ ।

पुनः

सांवरी सुरत मनमोह लियो मेरो प्रभुजीसे ध्यान लगा ढंगी अरे मैतो उनहींसे ध्यान लगाउंगी ॥ सा० ॥ मन वच कायकरी एकांते जिनचरणे चितलाबुंगी अरे मैतो प्रभुचरणे चितलाबुंगी ॥ सां०१ ॥ अश्वसेननन्दन सहु जगवन्दन वामा के गुण गाउंगी अरे ॥ मै० सां०२ ॥ समेतशिखरगिर भावें फरसी सुधसमकित उपजाउंगी ॥सां३॥ श्रीचिंतामणि पास दरस तें परमानंद पद पाउंगी ॥ सां०४ ॥ लखमणपूरसे श्री संघ हरखै समेत शिखर चित लाउंगी॥सां०५॥ संवत अठारे वांणवें वरसे माघ तेरस सुख पाउंगी ॥ सां०६ ॥ श्रीजिनचंद गुरुसुपसाये नन्दी वर्द्धन गुणगाउंगी ॥ सां०७ ॥ ईति

पुनः धुरिया सोरठ

पर घर खेलत मेरो पिया कछु वरजो नहि येहनें भइया ।प० नकटोरिनके सङ्ग नचत हो तत तत तत तत ता थेईया

चङ्ग बजावै गारी गावे कौन बनाव बन्यो दइया ॥ प०१ ॥ खर असवारी चमर डुहारी श्याम वदन शिरपर धरिया, विष्ठा रगरी जुती पयरी लाज मरत हूं मै मइया ॥ प०२ ॥ इह सब चेष्टा पर परिणतकी निज धरमें रमिंह भविया आतम सीस गुरु हो मेलै ज्ञान सार जिनमे मिलिया॥प०३॥ इति

पुनः

कुन खेले तोसू होरीरे सङ्ग लागोई आवे ॥कुन०॥ अपने जो अपने मन्दिरसे जो निकसी कोई सांवरी कोई गोरीरे । सं ॥ चोवार चदन अवर अरग जा केशर गागर घोरीरे । सं भर पिचकारी मुखपर डारी भीजगई तनसारीरे ॥ स ॥ आ नद घन प्रभु रसभरि मुरति आनंद रहि चा ओरीरे ॥

पुनः प्रभाति

होरी आई सजन सुखदाईरे रग सुरङ्ग अटपट सम्भार रुचसे धार अध्यातम सेली आतम गुण वरदाईरे ॥ हो०१॥ धीर विवेक परम सवेगी समता नार सुहाईरे ॥हो०२॥ मृदु गुण अबीरलिये आनन्दसे ज्ञान गुलाल मजाईरे ॥ हो०३ ॥ ध्यान साध भरे पिचकारी सन्मुख ताक लगाईरे ॥ हो०४॥ रगमे रंग मिले जब चुन्नी घर २ हरष वधाईरे ॥ हो०५ ॥

पुनः

मधुपनमे जाग मची होरी ॥ मिरि मर मेर मरा

होरी ॥ म० १॥ ज्ञान गुलाल अबीर उड़ावो, समता केशर रंग घोली ॥ म०२ ॥ अमृत रूप धरम जिनवरको शुद्ध क्षमा कहे करजोडी ॥ म०३ ॥ इति

सिन्धु काफी-ताल दीपचन्दी

विस्रयनको परसङ्ग। चेतन छोड़ दे ॥ इ०१ ॥ गीरोई फीरत विललात फरसवस। वान्धोई फिरत मातङ्ग ॥ चे०१॥ कण्ठ छिदायो मीन आपनो। रसनाके परसङ्ग। नेत्रवीसे कर दीप सीषापे, जलजल मरत पतङ्ग ॥ चे०२ ॥ षटपद जलज मांहि फस मुरख, खोयो अपनो अङ्ग। वीन शब्द सुन श्रवणे ततखीन। मोही भयोहै कुरङ्ग ॥चे०३॥ एक एक इन्द्री चलत वहुदुख पायो है सरभङ्ग। पांचो इन्द्री चलत महादुख। ईम भाषत देवचन्द ॥ चे०४ ॥ इति

पुनः

हांरे तुंतो प्रभु भज विलंब न करहो। होरीके खेलईया शिव फगुवा मागन वरहो ॥ हो० ॥ नरभवमांनु वंसत ऋतु फुले समकित वासना धरहो ॥ जिन ॥ अराधि जन तिहां मधुकर गुञ्जत। प्रछना मकरन्द हो ॥ हो० ॥ सासना वासना वासित कोकिल वोले मधुरेसुर हो ॥ जि० ॥ जिनमतलाल गुलाल अरगजा। छिरकतसुभ मति जनहो। चङ्गमृदङ्ग तिहां नयनिरमल। अवीर अरगजाधरहो तालकंसालगुनावली वाजै

खेले चिदानन्द घर हो ॥ हो॰ ॥ अनन्त विरज जिन होरी खेल। न्याय भवोदधि तरहो ॥ हो॰ ॥ इति

पुनः

मेरे पियाकु कोईमनावोरे। जिरा होरी खेलु मेरीसजनी १ ॥ शमता केशर दया पिचकारी। ग्यान गुलाल मंगावोरे ज॰२॥ समकित गागर जलभर लावो सञ्जम रंग लगावोरे ॥ ज॰३ ॥ श्याम सुन्दर मेरा प्राण पियारा चन्द वदन दिख-लाय जारे ॥ ज॰४ ॥ नेम कुमर धन राजुल राणी, पहत अधिर गुण गावोरे ॥ ज॰५ ॥ इति

पुनः

नईरे नार नव रग वनायो। अपने नेमजीके घर मेरे नईरे ॥ आवो मोन्यों केसु फुल्यो। फुल्लो सगलो वन्नमेरे ॥ न॰ ॥ उपशम रसको रग भयोहे, अबीर अरगजा धरकेर न॰२ ॥ पञ्च सुमति खेलें अब रहीड शील सदाके घरमेरे। न॰ ॥ रान मन्योहे सुभमति मनोको। कुमतिसखीरो उर हेरे ॥ न॰ ॥ फगुआ दो अर छोलो अविचल। महानन्दके घर मेरे ॥ न॰ ॥ इति

पुनः

सुमति सदा सुखदाई हो। खेलन आई रोरी॥ पुनानंद गुरुद पीद संग। मनमणी आन मिलाई हो ॥ खे॰ ॥ निज

गुण वागमे सहज वंसन्ते । मौज मची मनभाई हो । खे० ॥ ध्यान समाधि भवनमें बैठे । रसभरि खेले गुसांई हो ॥ खे० ॥ प्रभु आन शिरछत्र विराजे । विहुनय चमर ढोलाईहो ॥ खे० ॥ आगम वचन सङ्गीते वहुगम । वाजित्र विविध वजाईहो॥खे० शान्तिसुधारस प्याले पीवत । आनन्द लीन जमाईहो ॥ खे० यावि‌ध पीउ प्यारी मीली खेलत । सव सुखसम्पति पाईहो खे० ॥ भांनुचंद्र प्रभु पास पसाए । शिवसुख हर्ष वधाई हो खे० ॥ इति

पुनः

सत गुरुने मोहे भङ्ग पिलाई, अंखियामें छा गई लाली सत० । भावकि भङ्ग मरमकी मिरची शयिलकी साफी वनाई सत०१॥ ज्ञानका घोंटा कीयाकी कुंडी, घोटनवारो मेरासांई स०२ ॥ ऐसी भङ्ग सुघड़ नर पिवे अजय अमर हो जाई ॥ सत०३ ॥ आनन्द घनकी एही अरज है शिव रमणी वर जाई ॥ सत०४ ॥ इति

पुनः

चिन्तामण चित धावोरे । वंछित फल पावो ॥ सकल भविकजन मिलकर आवो । राग फागुन गुण गावोरे ॥वं०१ अविर गुलाल लाल सङ्ग लावो । भर २ मुठियां उडावोरे । वं०२ ॥ कुङ्कुम केशरकुं छिरकावो । भाव सुकल मन भावोरे

वं॰३ ॥ अङ्गी चङ्गी पुहप बनावो। दीपक ज्योति दीपावोरे व॰४ ॥ दरस परस करके सुख पावो। पुन्यभण्डार भरावो रे ॥ वं॰५ ॥ वाजित्र बाजा विविध बजावो। नृत्य सङ्गीत नचावोरे ॥ वं॰६ ॥ अमर सिन्धु आनन्द वधावो। जिनजी से लय लावोरे ॥ वं॰७ ॥ इति

पुनः

सावरो सुखदाई जाकी छवि बरणि न आई ॥ सा॰ ॥ श्रीअस्वसेन वामानन्दन की कीरति त्रिभुवन छाई, समेत सिखर गिर मण्डण प्रभुको देख दरस हरसाई, हृदय मेरो अति हुलसाई ॥ सांव॰ १ ॥ आज हमारे सुरतरु प्रगट्यो आज आनन्द वधाई, तीन भुवन को नायक निरख्यो प्रगटी पूर्व पुण्याई, सफल मेरो जनम कहाई ॥ साव॰ २ ॥ प्रभु के सरस दरस विन पाये, भव भव भटक्यो मे भाई, अब तेरो चरण शरण चित चाहत, बाल कहे गुण गाई, प्रभुजी से लगन लगाई ॥ ३ साव॰ ॥ इति

पुनः

नेम निरञ्जन ध्यावोरे वनमे तपकीनो ॥ ने॰ ॥ सब जादव मिल व्याह रचा आए, पहिर जराव जरी नारे ॥ व॰ १ ॥ कङ्कन मुगट हाथ सु तोडे पशुवन परचित दिनारे ॥ वन॰ ॥ सहसावन की कुञ्ज गलिन मे पञ्च महाव्रत

लीनोरे ॥ वन० २ ॥ जिनवर भूषण कहे भविजनने, सहु जगमें जस लीनोरे ॥ वन० ३ ॥ इति

पुनः

मत निरखो नारी पराई, भलाहो मत निरखो । टेक ॥ वेद पुराण किताव कहतहै, जाणों लोग लुगाई, राजा डण्डे दुरगति जावे, लोक माहे लघुताई, होएगी कन्त तुमारी ॥ मत०१ ॥ काजल ढोले छवीकीशोभा, विगड़त देखोविचारी, तप जप दान पुन्य सव करणी, सुधरत कैसे तुमारि ॥ रखगो उलटी प्यारी ॥ मत०२ ॥ परनारी तज विषय छोड़ दे जीव दयादिलधारी, सतगुरु सङ्ग गुनिजन सेवा, विनय कहे सुखकारी, सुनिये अरजी हमारी ॥ मत०३ ॥ इति

पुनः

मनमोहन गजगतकी गामिनी । आज चली गिरनार कामिनी ॥ म० ॥ सुन्दर रूप वनाय सखी सव शिखर शैल जैसे चमके दामिनी ॥ म०१ ॥ नेम प्रभुको व्याह मनायो । मोसे पीत लगाई भामिनी ॥ म०२ ॥ मैने तजुंगी नवभव केरी प्रीत वनी जैसी इंदु यामिनी ॥ म०३ ॥ राजुल पहली प्रीतमसेती वाल कहे भई मुगत धांमिनी ॥ मन० ॥ इति

पुनः

होरी खेलिये नर वहुरण ऐसो दाव ॥ होरी ॥ दया

मिठाई रसभरीरे तपमेवा परधान। शील अथानो अति भली चारी सञ्जम नागर पान ॥ हो॰१ ॥ समता केशर घोरीयेरी दमवाको छिरकाय ज्ञानपिचरको पकरके वारी मुगत वधु चितलाय ॥ हो॰२ ॥ लेश्या मादल भाव डफरे क्रोध मान दोयताल सुमतिपाचको अग्गजो वारी नवतत्व लेहो गुलाल होरी॰३ ॥ ऐसे साज बनायकेरे ऋषभदेव गुणगाय श्रीजिन चन्द्रइम खेलता वारी । भव २ पातक जाय ॥ हो॰४॥ इति

रागिणी दरबारी–ताल पञ्जाबी होरी

जावो २ नेम पिया थारी गति जानीरे । इतनी अरजी मोरी नांहि पिया मानीरे । जा॰टेर। जबआहे किन्हासंग,सह सावन लीये रग, सोलेसे राणीके विच राधारुखमनीरे॥ जा १ ॥ पिचकारी जलभरी विमल कमलकरी, अबीर गुलाल विच फैसी झीनी छानीरे ॥ जा॰२ ॥ पशुवन दयाकरी भए व्रतधारी । आगेहो मिलुंगीतुमसे सुनो केवल ज्ञानीरे । जा॰ ३ ॥ अधमउधारी त्रिभुवन उपगारी कपर प्रभुकेपाय जैसें दूधपानीरे ॥जा॰४ ॥ इति

पुनः

जाव जाव तुम सखी मेरी । पिया विना न खेलुं होरी १ ॥ आई बसन्त नहीं कन्त फुलफुले देखो टेरी टेरी ॥पी॰ २ ॥ राजुल कहे सुनो सखी । पीउ चरणमें ध्यानन रखी ।

आउंगी प्रीतम सङ्ग सखी खेलुंगी फाग ध्यानथकी ॥ पी० ३ गिरिकी डगरी पकडुं सकड़ी छोडुं न सङ्ग एक घड़ी॥जा०४

पुनः रागिणी काफी–ताल दीपचन्दी

हमारेको खेले असी होरी। जामें आवागमनकी डोरी। ह० ॥ टेर ॥ सीलशृङ्गार पहरसतवागा । सुमति पिचरको लोरी ॥ ज्ञान गुलाल अबीर उडावो ॥ सत्य उदककुं ग्रहोरी झराझर कर्मकुं तोरी ॥को०॥ क्रोध मान माया मद त्यागी कुमति कदाग्रह छोरी । धर्म्मशुक्लकूं ग्रहन करीने । उपशम श्रेणी लहोरी अपूरव प्राप्त करोरी ॥ को०२ ॥ सुमति वेद निधि कुमुद अब्दधर । ज्ञानवसन्त पढोरि । भक्तिकरणसे महिमा वढेगी ॥ पद्मोदय सुखदोरी । अरजी प्रभुजीसेमोरी को०३ ॥ इति

पुनः

फागुण खेलो भाई । तनमन ध्यान लगाई ॥ फा०टेर ॥ सुभमतकी पिचकारी हाथलै । कुमति नीर छडकाई । ज्ञान गुलाल अबीर उडावो । अष्टकर्म भगजाई । चिदानंद निर्मल थाई ॥ फा०१ ॥ दानशील तपभाव अरगजो । क्रोधकी पङ्क रचाई । धर्म शुक्ल लेश्याको मादल द्वादश भावना भाई । पद्मोदय हरषवधाई ॥ फा०२ ॥ इति

पुनः ( चाल थियेटर )

होरी आई वरस दिनसे ॥ हो० ॥ अबीर गुलाल झोली भरके, लावो, उडावो, मत जावो, हम तजके॥हो०॥राजुल विनती करे पीवसे, मै हूं तव दासी, चरणकी, नही छोडु ॥ हो० ॥ मोह प्रीत सबको छिनमे, जीत्या, जातीहे, पीवसङ्ग मे गिरनारी ॥ हो० ॥ सेवक बीनती करे प्रभुसे दीजे निरमल, शिवपद सुखकारि ॥ हो० ॥ इति

पुनः

होरी आई मेरो मन भयो प्रसन प्रसन भयो प्रसन न नहे ॥ हो० ॥ व्रज वनिता मिल नेम कुमर सङ्ग फाग रमत हिये हसन हसन हसनन नहे ॥ हो०१ ॥ वाजत ताल मृदङ्ग झांझ डंफ वीणाकी धुनि जिम मेघ गरजन गरजन ननहे ॥ हो०२ ॥ उडत गुलाल लाल भये वादल, हरि हलधर हीये हरखन हरखन हरखनन नहे ॥हो०३॥ मवल आधार चरण जिनजीको सेवकु नित दीजिये दरशन दरशन दरशन ननहे हो० ४ ॥ इति

पुनः

होरी खेलो नेमसे धाय धाय। दुरजन की लाज मरो फेरे वन्दाय ॥हो०॥ ज्ञानगुलाल अबीर उडावो क्षमाको रङ्ग लाय लाय ॥ हो० ॥ शील संजम व्रत पान मिठाई, ध्यान

धरूङ्गी मैं गाय गाय ॥ हो० ॥ अष्टकर्मकी खेह उड़ादो ज्ञान हीयेमें लाय लाय ॥ हो०२ ॥ जगतचन्दकी अरज वीनती शरण लहीं मैं तेरी भाय भाय ॥हो०३॥ इति

पुनः

नेमनाथ वर पायोरे सजनी धन राजुल तेरो भागरी ॥ ने०॥पहलीमें पूजुं ऋषभजिनन्दा जिन मोही दियो सुहागरी ने० ॥ सोनेको छत्रधरो सिर उपर गल मोतीयनकी मालरी ने०१ ॥ चम्पा चमेली दोना मरुवा फुल चढ़ाउं गुलावरी ॥ धूप दीप नैवेद्य आरती मुख वोलो जयजय काररी ॥ ने०२ जयरङ्गकी प्रभु अरज वीनती भवभव दिजो दिदाररी॥ने०॥

पुनः

नेम पियाविन उरण ऐसी, मेरे सङ्ग होरीको खेलईया । नें०॥ परउपगारी वाल ब्रह्मचारी शील सनेह धरईया ॥ने० जगमें जैन धरम परकास्यो दशविध धरम बतईया ॥ने०१॥ राजुल शिव पटराणी करके खेलत खेल सवईया ।।ने०।। जय रङ्ग पाठककी प्रभु लज्जा, तुमबिन कोन रख बईया ॥ नें० ॥

पुनः

किनडारी पिचकारीरे, मैंतो सारी भिज गई ॥ कि० ॥ चोवा चन्दन अविर अरगजा केशरकी छवि न्यारीरे ॥ मे० १ ॥ बत्तिस सहस गोपी मिल खेलत, वासुदेवकी नारीरे ॥

मे०२॥ नेम कुमारकुं मनावन चाली । बोलत भोली वारीरे मे० ३ ॥ नवल कहे ऐसे नेम कुमरसुं, हसी हसी देत है तारीरे ॥ मे० ॥ इति

पुनः ( प्रभाती )

आज भविक जन होरी खेले, ज्ञान गुलाल सुहाया है। कर पिचकारी करुना कीन्ही, समता रङ्ग भराया है ॥ आ० शील सुरङ्गी चीर विराजे, तनमन ध्यान लगाया है ॥ आ० धप मप धु धु किट मादल बोलें, रिम झिम ताल बजायाहे आ० ॥ तननन तुम तननन आलापे, सारी गम पदनी गाया है ॥ आ० ॥ घन नन घुम घुङ्घरु बाजे, थङ्गी थन थेई नृत्य मचायाहे ॥ आ० ॥ जिनमन्दिरमे इनविधहोरी, सुमतिसखी सङ्ग लाया है। सुद्ध चेतना अनुभव चाहे ऐसा खेल मचाया है ॥ आ० ॥ इति

पुनः

होरी आई तुं बैठी है क्या बेखटक । उठ सुमति सखी झट रङ्ग ले चटक ॥ हो०१ ॥ सील सिङ्गार पहेर सत बागा छोड असत मेटो मनकी भटक ॥ हो०२ ॥ खेले फाग समकित गुरु धरके, परही के सब जञ्जाल पटक ॥ हो० ३॥ ज्ञान गुलाल लगाय सुरतसु, प्रभुपदपङ्कजमे जा अटक ॥ हो०४॥ शुभ मतकी पिचकारी हाथ ले अशुभ करम तक मार सटक

हो० ५ ॥ चुन्नी निज आतम रङ्गमें खेल, देख सुघरकी अनुठी लटक ॥ हो० ६ ॥ इति

पुनः

मेरो परम सनेही पास कुमर, मोकुं याद आवतहै वार वार ॥ मो० १ ॥ अखसेन वामाजीके नन्दन भवजलथी मोहि तार तार ॥ मो० २ ॥ घड़ि घड़ि पल पल ध्यान धरत हूं, येही जगतमें सार सार ॥ मे० ३॥ मैं तुम चरण शरण लपटो हूं, अवीर कहे गुण धार धार ॥ मो० ४ ॥ इति

पुनः

होरी आई तूं समताकुं भजले झटक, पर गुणकी सङ्ग तैं अलग पटक ॥हो०॥ परिहर मन नृपकी चञ्चलता निज कुं पहिचान सटक ॥ हो० १॥ निसिदिन जिनवरके गुणगावो विषय कषायको छोड़ चटक ॥हो० २॥ सरधा शीयल संतोष सञ्जम धर, आगम अमृत पीवो गटक ॥ हो० ३ ॥ कहत अवीर सुमति सखि सङ्ग, होरी खेल जिनराजानिकट ॥ इति

पुनः

प्यारे सम्भव जिनकुं समरले । ऐसी होरीया खेलन जिन जावो वावरे ॥ स० ॥ आगम उदधि सुधारस जलसें । घटकी गगरियाकुं भरले ॥ ऐसी होरी० ॥ हित उपदेशक सुगुरु बतायो, शिवकी डगरिया पकड़ले । परम ब्रह्म पद

अन्तर भीतर आतम अनुभव करिले ॥ऐसी होरी०२॥ सम कित नाव सुदृढ अवलम्बन, भवसागरकु तरले ॥ ऐसी हो० चाल सुमतिसङ्ग खेलत हिलमिल, परम परम पद वरले ऐसी होरीया०३ ॥ इति

पुनः ( ताल खेमटा )

मैने देखो अनोखी होरीरे ॥ मे०१ ॥ सहसावनकी कुञ्ज गलिनमे, अनुपम सोर मच्योरे ॥ अ०१ ॥ यादव पति श्री नेमि कुमरजी । सुमता सखी मिलगोरी ॥ अ०२ ॥ समता केशर भर पिचकारी, डारत है बरजोरी ॥ अ०३ ॥ ज्ञान गुलाल उडे अतिभारी । अबीर उडे भर झोरी ॥अ०४॥ कपूर कहे प्रभु मोहे खिलावो । अरजी सुनो पक मोरी ॥ इति

पुनः

या विध धूम मचाउँ; जपे मन जिनगुण गावुं । काम क्रोध मद मोह लोभकी, धूर अबीर उडाउँ, ले समता जल भर पिचकारी, तृष्णाकु छिरकाउं, अध्यातमपद गमोही ध्याउं ॥ या०ज०१॥ फेर उमङ्ग सुरङ्ग भर्ग हिय । अङ्ग अनङ्ग न साऊं, जिनचरनण ह धार सदा और मन सुर चग वजाउ फेर दुर्गति नहीं जाउँ ॥ या०२ ॥ धूधर धामा धम देघर ध्यान अवीर धकाउँ, मनवचकाय लाय समकित हुं गहिरी रंग लगाउं, ज्ञान गुण तेसोहि पाउँ ॥ या०३ ॥ इति

पुनः ( कालंगड़ा )

सुमति सखी सङ्ग लेके आई, पहुची श्रीजिनजीके द्वार ॥टेर॥ विनय सुरङ्ग पिचकारण भरके । खेले होलीकी वहार सु०१ ॥ मन मृदङ्ग तन डफली वजावे गावे होलीकी वहार सु०२ ॥ रेजन मूरख कब हुन तजिये, ऐसी होलीकी वहार सु०३ ॥ अजय अमर पद चाहै सोई, देखे मुक्तिकी वहार॥ सु०४ ॥ इति

पुनः

पन्थीड़ा पन्थ चलैगो, प्रभु भजलै दिन च्यार ॥ पं० ॥ झूठी काया झूठी माया, झूठी सब परवार ॥ पं०१ ॥ बाल पणेमें खेल गमायो, जौवन मायाजाल ॥ पं०२ ॥ बूढ़ापण आयो धरम न पायो, पिछै करत पूकार ॥ पं०३ ॥ क्या ले आयो क्या ले जासी, पाप पुण्य दोयलार ॥ पं०४ ॥ दया मया कर पास एवन्ती; अब तेरोही आधार ॥पं०५॥ इति

पुनः

हम जानतहै तुम तारोगे ॥ हम० ॥ नाभिराय मरुदेवी को नंदन, मेरी और निहारोगे ॥हम०१॥ आदि जिनेश्वर अंतर जामी; स्वामी कछु न विचारोगे ॥ ह०२ ॥ जगजींवन जग तारक तुमहो, एही विरुद संभारोगे ॥ह०३॥ श्रीजिन सौभाग्य सूरिंदकुं साहिब; भवजल पार उतारोगे ॥ ह०४ ॥ इति

पुनः

तेंविसमा जिनराज, जोड थांहरे कौन जुडेगा ॥ ते० ॥ अश्वसेन तात वामादेवी माता, तूं तारण संसार ॥ जो०१॥ कमठ विडारण नागकुं तारण संभलाव्यो नवकार ॥जो०२॥ विविध कुशल कर जोड़ीने विनवै भव भव दिज्यो दीदार॥ जो० ३ ॥ इति

पुनः ताल यत्

निसदिन जोटं थांरी वाटडी घर आवोनी ढोला ॥ नि० मुझ सरिसा तुझ लाख है, मेरे तुंही अमोला ॥ नि०१ ॥ जोहरी मोल करै लालनका, मेरो लाल अमोला ॥ जिसके पटन्तरको नहीं, उसका क्या मोला ॥ नि०२ ॥ कौन सुने किसपे कहुं, किस मांडुं चोला । तेरा मुख दीठे टले, मेरा मनका झोला ॥ नि०३ ॥ मीत विवेक कहे हितं, सुमता सुन बोला, आनन्द घन प्रभु आवसे, सेझडी रङ्ग रोला ॥ इति

पुनः

साहिब आदि जिनन्द चन्द ; मोहे अपने रङ्गमे रङ्गदे एटेक ॥ रतन वर्या रिद्धी तेरी मैं देखी ; सो जव मुझकु सजदे ॥ साहि०१॥ रङ्ग मिच्यात लग्यो है आदिको, साहिब उनकु मिणदे ॥ साही०२ ॥ तुम सम साहिब औरन देख्यो आप समान तुं करदे ॥ सा०३ ॥ इति

पुनः

मत कर मान गुमान, योवन धन ठग है। वेळूकी भीत उसको मोती, कोई घड़ी कोई पल है ॥ यो०म०१ ॥ नदिया गहिरी नाव पुराणी, तारण हारा जिन है। रूपचन्द कहे नाथ निरञ्जन, आखर जङ्गल घर है ॥ यो०म०२ ॥ इति

पुनः

अैसी विध तेनें पाईरे, कछु करणी करजा ॥ अै० ॥ उत्तम नर भव जैन धरम रुचि, सुगुरु सेवा सुख दाईरे ॥ जासू पातक झरजा ॥ अै०१ ॥ हिंसा जूया झूठ परत्रिया परिग्रह मद फल चोरीरे, घट जायगा दरजा ॥ अै०२ ॥ तप जप सञ्जम सील दान कर, आनन्द सुमति सुहाईरे, भव जलनिधि तरजा ॥ अै०३ ॥ इति

पुनः ( वारमा )

एक समे घन श्यामकी सुन्दरी, नेमसे ब्याहकी होड ज्युबांधी ॥ एक० ॥ एटेक ॥ चुएको कीच फुलेलको रेला, गुलालको मेह अबीरकी आंधी ॥ एक०१ ॥ सोधेको नीर लीए सब वाला, गाती धमाले नएण रस साधी ॥ एक०२ ॥ त्रियाकोखेल देखी मुसकाने, मान्यो विवाह अन्तरकी लाधी एक०३॥ ब्याहकुं छोड़ चले गिरनारी; समाधीको गेह चरण

आराधी ॥ एक०४ ॥ करमकुं चूर लीए शिवलीला, ज्ञान उद्योत कला गुण बाधी ॥ एक०५ ॥ इति

पुनः ( परोज )

एसी होरी होई रहि चम्पा नगरमे, फागुणका दिन आवे ॥ एसी०१ ॥ केशर घोरी भरीरे कचोली, प्रभु पूजे भले भावे ॥एसी०२ ॥ अनोपम प्रेम पिचरकी अदभुत, भावना अबीर सोहावे॥ ए०३ ॥परमानन्द परम सुखदाता कीर्त्ति जगमे कहावे ॥ एसी०४ ॥ इति

पुनः ( काफी )

जोलु अनुभव ज्ञानरे, घटमे प्रगट भयो नही ॥ जो० ॥ तोलु मन थिर होत नही छिन, जिम पीपरको पानरे, वेद भण्यो पण भेद विना सठ पोथी थोथी जानरे ॥ घ०१ ॥ रस भाजनमे रहत द्रव्य नित न होत रसपहिचानरे, तिमसुभ पाठी पण्डित कुंपण। प्रवचन कहत अज्ञानरे ॥घ०२ ॥ सार लह्याविन भार कह्योश्रुत परदृष्टान्त प्रमाणरे, चिदानन्द अध्या तम सेली समज परत एक तानरे ॥ घ०३ ॥ इति

पुनः

रङ्ग रचायो बनाय सखी झट पट। होरी खेलुं मे आज भली चट पट ॥ र० ॥ पाच नार इक मन्दिर अन्दर एक से एक चढी नट खट ॥ रङ्ग० ॥ पांच नार पचरङ्गी बनीहे

निस दिन मोसे करत खट पट ॥ र०३ ॥ एक होयतो पकड़ ले आंउ पांचुंकुं केसे करूं गट पट ॥ र० ४ ॥ चुन्नी आतम रङ्ग चटकले। पांचोंकुं आज करूं लथपथ ॥ र०५ ॥ इति

पुनः

अलख लख्याकिम जावें हो, एसी युगति बतावें ॥ अ० तनमन वचनां तीन ध्यान धर अजपाजाप जपावें, होय अडोल लोलता त्यागी, ज्ञान सरोवरे न्हावेहो ॥ ए०१ ॥ सुद्ध स्वरूपमें सकति सम्भारा ममता दूर बहावे, कनक उपल भिन्यताकाजे जोगानल उपजावेहो ॥ ए०२ ॥ एकसमें समश्रेणी रोपी चिदानन्द इम गावे, अलखरूप होय अलख समावे अलख भेद इम पावेहो ॥ ए०३ ॥ इति

पुनः (पीलु वारमा)

मेरे काहेको लगावो तनमें। अतर गुलाब और चोवा चन्दन ॥ मे० ॥ सखी मेरे मलमल जात अङ्गनमें ॥ मे० ॥ नेमपीया गीर वनको सिद्धाए, एसे सुनीवेननमें ॥ अ० ॥ वे महाराज गए किस कारण, सोच रही मेरे मनमें ॥ अ० ॥ स० ॥ पशुवनकी उन करुणाकीनी, तो टेर सुनी काननमें। में ॥ उनहीके सङ्ग राम लिखाउँ, फेरन फिरूं भववनमे ॥ सखि मे० ३ ॥ इति

पुनः

पारशनाथ दया कर मोपे, द्यो दरशन तुम आजरे ॥ पारश० ॥ मैं हू अनाथ अधीन तुमारे। तुम प्रभु त्रिभुवन ताजरे ॥ पारश०१ ॥ कीर्ति जवर सुणी प्रभु थारी, तारण तरण जिहाजरे ॥ पारश० ॥ विरद विचार रखो प्रभु मेरी वाह गहेकी लाजरे ॥पारश०२। दे नवकार थे नाग उधारी साहिव गरीव निवाजरे ॥ पारश० ॥ कहत अवीर चिन्तामन पारश। जय जय जय जिनराजरे ॥ पारश०३ ॥ इति

पुनः

देखत छवि सुखकारी अरिहारे लाला ॥ दे० ॥ विमल प्रभुके चरण कमलकी ॥ दे० ॥ टेर ॥ अदभुत रुप अनोपम महिमां तीन भुवण शिनगारी ॥ अरि०१वि०दे० ॥ समेत शिखर पर तप जप करिके ; प्रभु वरियां शिवनारी ॥ अ० दे० ॥ अवीर कहे मेरे अैसे प्रभुकी वारी जाऊं वार हजारी अ०३ वि० दे० ॥ इति

पुनः ( वारमा पीलु )

फागुनके दिन चार रहे हे, आज काल परसुं तरसुरे ॥ टेर ॥ मनमें ऊमङ्ग पीयासे मिलनकी ऊञ्यो न जाय विना परसुरे ॥ फा०१ ॥ चोवा चोवा चन्दन और अरगजा, मीत लगी राजुल घरसुरे ॥ फा०२ ॥ ज्ञान गुलाल अवीर ऊडाऊ

/

गढ़ गिरनार जाय फरसुरे ॥ फा० ३ ॥ मो परे किरपा करो मोरे स्वामी प्रभु चरणापर चित धरसुरे ॥ फा० ॥ इति

पुनः

में तो ममताको दूर भगाई आज जिनराजसे प्रीत लगाई ॥ मैं० एटेर ॥ समताकी ढाल संवरका गोला शरधा की तोप चड़ाई, विनय वारूद विवेक पलीता तप तरवार वनाई ॥ आ० १ ॥ शील सनाह सञ्जमकी सेना सत्य संवेग सहाई, ज्ञान गजेन्द्र सुमति पटराणी मन्त्री सन्तोष सवाई ॥ आ० २ ॥ दान चतुर मुख दूत भलेरी दयाकी धजा फहराई, भाव भवनमें चेतन राजा नौवत नय वजवाई ॥ आ० ३ ॥ पाप रिपुदल जेर करणकुं असी करकै सझाई, कहत अबीर भविक जिनवरसे होरी खेलो गुणगाई ॥ आज० ४ ॥ इति

पुनः ( राग वाहार )

दरशन विना तरस रही अखिया, जिन दरशनकुं चलो सखियां ॥ दरश० एटेर ॥ तुम पदकजमें लपटन चाहुं जेसे गुड़ पर रहे माखियां ॥दरश० १॥ भमत फिरयो भववनमें तुम विन, जीव भयो अतिही दुखियां ॥ दरशन० ॥ शमकित रतनके जतन कियो नहीं मनमें कूड़ कपट रखियां ॥ दरशन० ३ ॥ अबीर चन्द कहत है जिनसे, अरज हमारी ए लखियां ॥ दरशन० ४ ॥ इति

पुनः ( रागिणी पीलु वारमां )

आज मिल्यो तृसला सुत प्यारा, हे कोई होरीको खेलन हारो ॥ आज० १ ॥ सिद्धारथ नृप नन्दन कहिये तीन भुवन को हे उजियारो ॥आ०२॥ खत्री कुण्ड प्रभु जनम लियो हे सुगति पावापुर जाय पधारा ॥ आज० ३ ॥ ज्ञान गुलाल अवीर मंगावो केशर चन्दन भर पिचकारा ॥आ०४॥ सेवक की प्रभु यही अरज है भव सागरसे पार उतारा ॥ आज०५

पुनः

होरी खेले वामाजीके नन्द, आतम रङ्गसं, ज्ञान गुलाल सञ्जम भर झोरी भाव वसन धरि अङ्ग ॥ हो० १ ॥ अशुभ करम मल सकल धुवाने ध्यान गङ्ग जल सङ्ग ॥ हो० २ ॥ दास चुनी जगनाथकी शोभा निरख हरख मन रङ्ग ॥ इति

पुनः ( डफकी चाल )

टुक सुनले नाथ अरज मेरी । तुमहो तीन भुवन के नायक, अब मै शरण ग्रही तेरी ॥ टु०१ ॥ रिपु जन मिलि मुझे बहोत सन्तावे, काटो अष्ट करम मेरी ॥ टु० २ ॥ अब मुझ दरशन अनुभव दीजे मेटो भवभय दुख फेरी ॥ इति

पुनः

जय बोलो ऋषभ जिनेश्वरकी । जनम अयोध्या माता मरुदेवा नाभि नन्दन जगतेश्वर की ॥ ज०१ ॥ धनुष पाच

से काया जिनकी लञ्छन वृषभ धरेश्वर की ॥ ज० २ ॥ लख चौरासी पूरव आयू, कुल इक्षाकु करेश्वरकी ॥ ज०॥ दास चुन्नी प्रभु सेवा चाहे तारण तरन तारेश्वरकी ॥ ज० ४ ॥ इति

पुनः

ऐसी दाव मिलोरी लाल क्योंन खेलत होरी, मानव जनम अमोलक जगमें सो बहु पुन्य लहोरी, अवतो धार अध्यातम सेली आयू घटत थोरी थोरी, वृथा नित विषय पगोरी ॥ ऐ०१ ॥ सुमत सुरङ्ग सुरुचि पिचुकारी, ज्ञान गुलाल सजोरी, झट पट धाय कुटिल कुमता ग्रही दाढि मालि सियल करोरी, सदा घट फाग रचोरी ॥ ऐ०२ ॥ धर्म धमार वजाय सुघर नर प्रभु गुण गाय नचोरी, सुजश गुलाव सुगन्ध पसारो निरगुण ध्यान धरोरी कहा अलमस्त परोरी ॥ ऐ०३ ॥ इति

पुनः (धमाल)

खेलन दे मोहे होरीरे, मेरी इच्छा जिनन्दसुं ॥ खे० केशर चन्दन अगर कुम कुमा अतर अबीर कि झोरीरे ॥ मेरी०२ ॥ जिन अङ्ग अङ्गिया नव रङ्ग पूजो नवविध नव रङ्ग कोरीरे ॥ मेरी०३ ॥ नृत्य करो घन मादल वाजी प्रभु मुख आगे दोरीरे ॥ मेरी०४ ॥ भावना भावो नर भव लाहो

लीजै भव जश भोरीरे ॥ मेरी०४ ॥ इण विध पूजो लीजै लाहो आनन्द विजै कर जोडीरे ॥ मेरी०५ ॥ इति

पुनः

एसो नर भव पाय, गमायो ॥ टेक ॥ धनको पाय धरम नही कीनो चारीत्र चित नही लायो, श्रीजिन देवको सेवा नही कीनो ; मानुष जनम लजायो जगतमे आयो न आयो ए०१ ॥ विषे कषाय वडी उर अन्तर आतम बलसो घटायो तज सतसङ्ग भयो तूं कुसङ्गी, मोक्ष कपाट लगायो, नरकको राज कमायो ॥ ए०२ ॥ कन्दमूल मद मांस भक्षणकुं नित प्रति चित्त लुभायो, श्रीजिन वचन सुधारस तजके नयनानद पछतायो, श्रीजिनको गुण नही गायो ॥ ए०३ ॥ इति

होलीके ख्यालकी चाल

सम्भव जिनचन्दा, मेटे भव फन्दा, भविजन वृन्दका ए०) सावथी नगरी भलीसरे अलकापुर समजाण रायजी तारी सोभ तोसरे तेजे तरणी समांनजी ॥ स०१ ॥ अनुपम मणि गुणमय सोभतोस रे सेना दे जी माय तसु कूखे जिन जनमियासरे कञ्चन कोमल कायजी ॥ स०२ ॥ तन अवगाहन धनुप च्यारसत हय लञ्छन परधांन राज ऋद्धि सुख भोग वेसरे दो गेंदुक अनुमानजी ॥ सं०३ ॥ लोकांतक सुर वचन सुनीने दीधो वरसीदान अनुपम मक्षम आदर्योसरे

निश्चल मेरु समांन जी ॥ सं० ४ ॥ करम सघन वन दूर करीने पांम्या पञ्चम ज्ञान, प्रभुजी सजल जलद सम ध्वनि करि बरसै सुधा समानजी ॥सं०५॥ जिन गुण वचन अमृत तणोंसरे श्रवणकरे भविप्राणी आतम गुण गण उल्हसेसरे प्रगटे परम कल्यानजी ॥ सं०६ ॥ द्वादश गुण मनि राजतो सरे सुमति गुप्ति गुणवांन, मिथ्या कुमति निवारक प्रभुजी तारक पोत समानजी ॥ सं०७ ॥ भूमण्डलमें विचरतासरे शिखर शैल पर आया मास खमण अणशण करीसरे शिव रमणी सुख पाया ॥ सं० ८ ॥ आज जनम सफलो भयोसरे दीठो प्रभु दीदार तन मन दृग हुलसित भयोसरे सफल भयो अवतार ॥ सं०९ ॥ आज मनोरथ मुझ फलोसरे फली मनो रथ माल आज आनन्द घन उलट्यो सरे प्रगट्यो पुण्य विशाल ॥ सं०१० ॥ गज गुण नन्द चन्द सम आश्विन शरद पूणम कविवार अमृत चन्द सूरीश्वर भावै वन्दै बारम्वार जी ॥ सं०११ ॥ इति

पुनः

श्रीरेसुमति जिन वन्दिया हारे ॥ जि० ॥ जयपूरके मांहि ए आंकड़ी ॥ मेघ पिता माता है मङ्गला, जनम अयोध्या ठांम ॥ मघा नक्षत्र रास सिंह सोहे ; क्रौञ्च लञ्छन अभिरामजी ॥ ज०१ ॥ चालीश लाख पूरवनो आयू धनुष

तिनसै देह, पाणी ग्रहण करी सुख भोगवि व्रत वरियो प्रभु तहजी ॥ ज०२ ॥ दोय हजार ग्यारसे साधु चवदे पूरवधार समेत शिखर पर मुगति सिधाए, सिव सुख दीजै सारजी ज०३ ॥ उगणीसे बाईश असाढे सुदि एकम ने भाव विनय विमल मुणि वरके शिष्य है, सुखलाल गुणगायजी ॥ ज०४

पुनः

चन्दा प्रभु तेरी महिमा अब जाणी । तोहे भजके तरे केते प्राणी॥ चन्दा०आंकडी॥ चन्द पुरी महसेन नरेश्वर तसु देवी लछमा राणी तासु उदर प्रभु जनम लियो है आप भए केवल ज्ञानी ॥ प्रभु० १ तोहे० ॥ बालपणेमें खेलमे खोयो सोयो नीदमें भर ज्वानी अबतो बूढापो आण रजू भयो जी भ लगी पलटापानी ॥ प्रभु० २ तोहे० ॥ सूत्र सिद्धान्त कछु नही सुनियो नाहि सुणी में जिनवाणी विरत नही नही आखडी लीनी बोधि भाव नही सनमाणी ॥ प्रभु० ३ तोहे० ॥ अधमाधम में शरण पुकारुं आयो जांण तो है महादानी पतित उधारण पावन कीजे राखो गुलाब अरज मांनी ॥ प्रभु० तोहे० ॥ इति

पुनः

सिद्धाचल भेटो भाई, यह अवसर पाई ॥ सिद्धाचल

तीरथ है मोटो, महिमा वर्णि न जाई। पूर्व्व निनानुवार ऋषभ जिन, समोसरया गिर आई ॥ सिद्धा० १ ॥ पापी अभव्वि नजर न देखे, इन गिरको चित लाइं। भविक जीव सुध भावसे तरी गये, नरक तिजञ्च मिटाई ॥ सिद्धा०२ ॥ नरभव पाय भेट्यो नहीं सिद्ध गिरि, गरभावास कहाई। वार वार नर भव न मिलेगो, करले सुकृत पुण्याई ॥ सिद्धा०३ ॥ इनगिर साधु अनन्ता सिधा, शिवरमणी पदपाई। शास्वता तिरथ कहिये मोटो, सव जीवन सुखदाई ॥ सिद्धा०४ ॥ सम्वत् उगनिश उपर तेविश फागुण सुकल सहाई। एकादशी दिन अरज करत है, चरनन सिस नमाई ॥ सिद्धा०५ ॥

पुनः

जय वोलोरे पास जिनेश्वरकी ॥ ज० ॥ मस्तक मुगट सोहै मन मोहन, अङ्गिया सोहे केशरकी ॥ ज०१ ॥ त्रिभुवन ज्योति अखण्डित तिनको श्याम घटा जैसी जलधरकी ॥ ज०२ ॥ कमट उड़ाय वाय ज्युं वादल, जीत करी अपने घरकी ॥ ज०३ ॥ वालपने में अदभूत ज्ञानी, करुणा किधी विषधरकी ॥ ज०४ ॥ अष्टकर्म दल सवल खपाये, श्रेणी चढ़वा शिवपुरकी ॥ ज०५ ॥ माता वामा उदर जिन जायो राणी अखसेन नरेश्वरकी ॥ ज० ६ ॥ कहे जिनचन्द मेरे प्रभु पारस, जैसी छाया सुरतरुकी ॥ ज०७ ॥ इति

पुनः

मधुवनमे जाय मची होरी ॥ म० ॥ सिरि सङ्घ खेले सदा होरी ॥ म०१ ॥ ज्ञान गुलाल अवीर उडावो समता केशर रङ्ग घोली ॥ म०२ ॥ अमृत रूप धरम जिनवर को शुद्ध क्षमा कहे करजोड़ी ॥ म०३ ॥ इति

---

जिन्दुवाकी चाल

उछी जिन्दगानीरे कारणै भूलो फिरेरे गमार । धरम रतन आयो हाथमें युंही दीयो तैने हार ॥ उ०१ ॥ पांचुंही इन्द्री तुं पोषतो लागो विषयन् लार, जगत लागो इण फन्द में डुबा केई नरनार ॥ उ०२ ॥ तन धन जोवन थिर नहीं बिजली झबकार, ओसका जल जैसें जीवना जातां लागे नहीं वार ॥ उ०३ ॥ जगतको सुख सुपनां जिसों करो मनमें विचार, जिनदास कहैं सुण जीवडा ममताकुं मार ॥ उ०४

हिरजाकी चाल

अरज हमारी सुन लिजीये, जिनमतके राजा ॥ अ० ॥ दुशमन क्रोधादिकलगारे, पञ्च प्रमाद ठगेरा, तेरै काठिया केडन मूके विषयादिक रहे घेरारे ॥ जि०१ ॥ आठ करम मोहे नाच नचावै जोनी लाख चौरासी निजगुण विन कछु

कामनसरियो तुमसे कहुं अविनाशीरे ॥ अ० २ ॥ धरम २ करतो जग ढुंढै धरम मरम नहीं जाणे, साचै धरम विना लहो कैसे तत्व बात पहचानेरे ॥ जि० ३ अ० ॥ भववन माहे चेतन भमतां समकित कुं नहीं पायो गिलगिचिया जिम गुडता २ अवके नर भव आयोरे ॥ जि० अ० ॥ समरथ साहिव जान प्रभुजी तुम दरसन मन भायो मुगति नगरकी डिगरी दिजै अवीर चन्द गुण गायोरे ॥ जि० ५ अ० ॥ इति

पुनः

मेरे आदालत प्रभुजी कीजिये ॥ जिन शासन नायक मुगति जाणेंकी डिगरी दिजीये ॥ जि० टेर ॥ खुद चेतन मुदई वना है, आठु करम मुदाला। दावा रस्ता मुगति मारगका। धोखा देजाय टालाजी ॥ जि० १ ॥ तप कागद इष्टांम लिया तलवाना खिमा विचारी। सिज्झाय ध्यान मजमुन वनाकर। अरजी आन गुजारीजी ॥ जि० २ ॥ मैं जाताथा मुगति मारगमें। करमुंने आघेरा। धोखा देकर राह भुलाया। लुट लिया सव डेराजी ॥ जि० ३ ॥ वहोत खराव किया करमुने, चौरासीके मांहि। दुख अनन्ता पाया मैंने। अन्तपार कछु नांहि जी ॥ जि० ४ ॥ सच्चे मिले वकिल कानूनी। पञ्च महाव्रतधारी। सूत्र देख मसोदा कीना। तव में अरजी डारीजी ॥ जि० ५ ॥ पांचे सुमति तिन गुप्तिए।

आठु गवा-बुलावो। सील असेसर वडा चौधरी । इसकुं पृछ मंगावो ॥ जि०६ ॥ अरजी गुजरी चेतन तेरी। हुवा सफीनाजारी । हाजरआवो जुवाप लिखावो । लावो साबूता सारीजी । जि०७ ॥ आंठ मुदाले हाजर आये । मोह मुकत्यार बुलाये । च्यार कषाय अरु आठे मदकुं। साथ गवाईमे लाय्जी ॥जि०८ टेर ❀ मुदालेकी ❀ ॥ जिन शासन नायक। झुठा दावा है चेतन जीवका ॥ जि० ॥ हमनें नहीं वहकाया इसकुं। ए हमरे घर आया । करजा लेकर हमसे खाया एसा फरेव मचाया ॥जि०९॥ विषय भोगमें रमिया-चेतन घाटा नफा नजाना । करजदार जव लारे लागा । तवलागा पिस्तानजी ॥ जि०झू० १० ॥ हाजर खडे गवाह हमारे ॥ पूछिये हालत सारा । विनां लिया करजा चेतनसे । फैसे फरे किनागजी ॥ जि० झु०११ टेर ॥ ❀ चेतन कहे शताधी मांही सुन शासन सिरदार । इमानदार हैं गवा हमारे । जाणे सव संसार जी ॥ जि० मे० १२ ॥ मे चेतन अनाथ प्रभुजी । करम फरेवी भारी । जीव अनन्ते राह चलतकुं । लूटे चौरासीमें डारीजी ॥ जि० १३ ॥ वडे २ पण्डित इण लूटे। एसा दम वतलाया । धरम कहा और पाप कराया एसा परज चढायाजी ॥ जि०में०१४ ॥ हिंसा मांहि धरम वताया तपस्या मेती टिगाया । इन्द्रिय सुखमें मगन करीने । झुठ

जाल फैलायाजी ॥ जि॰१५ ॥ एसा करो इनसाफ प्रभुजी अपील होन नही पावे। हक रसि चेतनकी होवे। जनम मरण मिट जावेजी ॥ जि॰१६ ॥ ज्ञान दरशन करी मुनसफी दोनुकुं समझाया। चेतनकी डिगरी कर दीनी करमुका करज वतायाजी ॥ जि॰१७ ॥ असल करज जो था कर्मोंका चेतन सेती दिलाया। सुध सञ्जम जद करी जमानत। आगे का सूद मिटायाजी ॥ जि॰ १८ ॥ आश्रव छोड़ सम्वरको धारो तपस्यां सें चित लावो। जलदि करज अदा कर चेतन। सिधा मुगतिको जावोजी ॥ जि॰ मे॰ १९ ॥ सुध सञ्जम जद करी जमानत चेतन डिगरी पाई। फागुन सुद दशमी दिन मङ्गल सन उगनीसे अठाईजी ॥ जि॰मे॰२० ॥ इति



## घाटोकी चाल

डगरा वताय दे पहारिया में वन्दुं पारशनाथ ॥ ड॰ ॥ देश देशके जात्री आए मधुवन कियोहै मुकाम ॥ ड॰ १ ॥ ले चलुं विकट पहारिया जिहां श्रीजिनराज ॥ ड॰३ ॥ मोती दुंगा मुगा देहुं देहुं हीरा अनमोल ॥ ड॰४ ॥ तु मोहे दरश करायदे देहुं रतन जड़ाय ॥ ड॰५ ॥ टुंक टुंक पर प्रभुजी कूं वन्दे नेंनां भयाहै निहाल ॥ ड॰६ ॥ हरखचन्दके साहिब साचै शिवपूर कियोहै मुकाम ॥ ड॰ ७ ॥ इति

पुनः

मेरो मन वस कर लीनुं जिनवर प्रभु पास ॥ मे० १
अंखिया कमल पांखडिया मुख सुन्दर जास ॥ मे० २ ॥
नील वरण तनु सोहे, त्रिभुवन परकाश ॥ मे० ३ ॥ काने
कुण्डल दोय झलके, शशी सुरज सम भास ॥ मे० ४ ॥
प्रभु तुम चरण रही ने, समरु सासां सास ॥ मे० ५ ॥
लालचन्दकी अरज सुणीजे पूरो वन्छित आस ॥ मे० ६ ।

अलीया वेलावल

जीयारे जांणे मोरी सफल घडीरे ॥जी०॥ सुत वनिता धन जौवन मातो गरभ तणी वेदनविसरीरे ॥ जि०१ ॥ अति अचेत चेतत कछु नाहि पकरी टेक एहाल करीरे। आय अचानक काल पंछेगो ग्रहेगो ज्युं नाहर वकरीरे ॥ जि०२॥ सुपनेका राज साच कर राचत माचत छाय गगन वदरीरे आनंदघन हीरो जन छाडि नरमोह्यो माया कंकरीरे ॥ जि०३ ॥

पुनः

ऐसे जिनचरणे चित ल्याउरे मना ॥ ऐसे०॥ अरिहंतके गुण गाउरे मना ॥ ऐसे जिन० ॥ ए आंकणी ॥ उदर भरन के कारणरे, गौआं वनमे जाय ॥ चारा चरे चिहुं दिस फिरे, वाकी सुरति वछरुआ मांहरे ॥ ऐसे जिन०१ ॥ सात पांच सहेलीयारे, हिलमिल पाणी जाय । ताली दिये हड

हड़ हसेरे वाकी सुरति गगरुआ मांहेरे ॥ ऐसे जिन॰२ ॥ नटुआ नाचे चोकमें रे, लोक करे लखसोर। वांस ग्रही वरतें चढे, वाको चित्त न चले कहुं ठोररे ॥ ऐसे जिन॰३ ॥ जूआरी मनमें जूयारे, कामीके मन काम। आनन्द घन प्रभु युं कहे, तुम ल्यो भगवंतको नामरे ॥ ऐसे जि॰४ ॥

मल्हार

निरमल होय भजले प्रभु प्यारा सब संसारसे है प्रभु न्यारा नि॰१ ॥ पार्श्व प्रभुको दरशण करलें भव जल पार उतारन हारा ॥ नि॰ २ ॥ जाको अविचल जोत विराजे अलख अगोचर रूप उदारा ॥ नि॰ ३ ॥ अकलंकी अविनाशी अदभुत तीन भवन बिच है प्रभु न्यारा ॥ नि॰ ४ ॥ जाके गुणको पार न पावे कहन सके कोई जस विस्तारा ॥ नि॰ ५ ॥ जाके भजन से पावत प्राणी, सुद्ध क्षमा कल्याण उदारा ॥ नि॰ ६ ॥ इति

हिरआकी चाल

चिन्तामन स्वामी अरज हमारी सुन लिजीये ॥ चि॰ अ॰ ॥ तुम राजा हम प्रजा तुमारी निश दिन करते सेवा सु निजर करके मुझकुं दीजे अविचल सुखका मेवाहो ॥ चि॰ १ अ॰ ॥ तुम शिववासी हम जगवासी एही बड़ा अंधेरा इसकुं आप बिचारो मनमें कैसे होय निवेराहो ॥ चि॰अ॰२

झाड़ी विषम पहाड़ी एकोहि नाम तिहारो ॥ सा०३॥ भूधर की प्रभु एही अरज है आवा गमन निवारो ॥ ४सा० ॥

पुनः

तेरी सुरतसे जिन मेरा जुहाररे ॥ ते० ॥ वखत उदे भया सकल विघन गया, निरख दीदार में मगन भयारे ॥ ते० ॥ सकल सुरन्द केरा मन मधुकर मेरा ॥ तेरा चरण कमल पर दिया घेरारे ॥ ते० ॥ अमृत सिन्धु दया जिन जननी जया, शिव चन्दपर पीया करमयारे ॥ ते० ॥ इति

पुनः

मेतौ जोती फिरूं जिन रायारे । नेम श्याम नहीं पायारे ॥ मे०१ ॥ एकवन ढुंढ़ दूजे वन ढुण्डे । मेतो ढुंढ़ लिया वन सारारे ॥ ने०२ ॥ पांवमें पिञ्जनी गले विच माला, मेतो सेली को साज्ञ वनायारे ॥ ने०३ ॥ रूप चन्द कहे नाथ निरञ्जन, मेतो प्रभु चरण सुख पायारे ॥ ने० ॥

डोमनीकी चाल

प्रभुकुं भजले मनुवा तेरा अवसर बीताजायरे ॥ घड़ी २ पल २ प्रभुकुं ध्यावो तेरा जनम अकारत जायरे ॥ प्र०१ ॥ लख चौरासी जोनीमें भमतही मानव भव नही पायारे ॥ प्र०२ ॥ धन रमणीके खातर भटके वछ रमणी धन नहीं साथरे ॥ प्र०३ ॥ पञ्च इन्द्री के वसमें पड़के खबर नहीं

तें घिमरायारे ॥प्र०४॥ रतन सुन्दर प्रभुजी के आगे लुली२ लागे पायारे ॥ प्र.५ ॥ इति

पुनः

देखो परव पजूसण आया सब दुनियामें आनन्द छायारे ॥ दे० ॥ केई करें पूजा केई सुणे पोथी केई शुभ भावना भायारे॥ दे०१ ॥ केई पालें शीयल केई करें तपस्या केई कुछ दान दिलायारे ॥ दे०२ ॥ केई सामायक केई पडिक्रमणा केई पडह अमारि वजायारे ॥ दे०३ ॥ धरमकी करणी भवजल तरणी श्रीमुख प्रभु फुरमायारे ॥ दे०४ ॥ जिन शासन जिनपरव जिनन्दके अमीरचन्द गुणगायारे ॥

भरथरीकी चाल

रे जीव! जिनधर्म्म कीजीये। धरमना चार प्रकार, दान शील तपभावना, जगमें एतलो सार ॥ रे०१ ॥ वरस दिवस ने पारणे आदीसर सुखकार, इक्षुरस दान वहि रादियो श्रीश्रीअंसकुमार ॥ रे०२ ॥ चम्पा बार उघाडियो चालनी काढ्यो नीर, सतीय सुभद्रा जशपयो शील सुरगिरी धीर ॥ रे०३ ॥ तपकर काया सोखवी जरस निरस आहार वीर जिनन्द वखानीयो धन धन्नो अनगार ॥ रे०४ ॥ अनित्य भावना भावतो धरतो निरमल ध्यान। भरत आरीसा भवनमें पाम्यो केवल ग्यान ॥ रे०५ ॥ एह जिन धर्म्म सुर

तरु समो जेहनी शीतल छांह । समय सुन्दर कहे सेवता । सुगत तणा फल मांण ॥ रे० ६ ॥ इति

### पुनः

पारश प्रभु चिन्तामणि मेरे, चरण कमल वलिहारी । अश्वसेन वामाजीके नन्दा, अलख अगोचर धारी ॥ पा० ॥ काशी देश वनारसी नगरी, निरुपम सुख हितकारी ॥ पा० केशर चन्दन कुंकुम घसिके, नृत्य करे नरनारी ॥ पा० ॥ सुरनर मुनि तिह लोक विद्याधर, जै जै जै करधारी ॥ पा० ॥ ले दिक्षा प्रभु केवल पायो, तिन लोक सुखकारी ॥ पा० ॥ जिन कल्याण सूरी कमलोंमें, आश्या पूरो हमारी ।

### ठुमरी

चलो सजनी जिन वन्दनकुं मधुवनमें मेरा सांवरिया । चलो० ॥ एटेर ॥ आस पासमें जङ्गल झाडी पग पग मांहे जल भरिया ॥ च० १ ॥ षट ऋतुकौ सुन्दर तिहां सहिना जैसे सुरकी फुल वरिया ॥ च० २ ॥ खल हल गरजन गिरि नीझरना मांनू नभ नव वादरिया ॥च० ३॥ सङ्घ सकल मिल दरशन आवै देश देशके जातरिया ॥ च० ४ ॥ करजोडी प्रभुके गुण गावे थेई थेई नाचत अपछरिया ॥ च० ५ ॥ कहत अवीर मेरे पाश जिनन्दके चरण कमल पर चित धरिया ॥ च० ६ ॥ इति

पुनः

आज अजव छवि जिनवरकी भवि सव मिल निरखन जईयेरे ॥ आ० ॥ परव पजूसण आया मेरी सजनी जिण वरका गुण गईयेरे ॥ आ०१ ॥ चमकत अङ्गियाकी ज्योति झिगामिग लखदिन कर छवि छइयेरे ॥ आ०२ ॥ कल्प सूतरकी वाचना सुणके भवदुख दूर पुलइयेरे ॥ आ० ३ ॥ व्रत पचखाण करो जिण पूजा समकित जतन करइयेरे ॥ आ० ॥ श्री हेम चन्द सुरी सरभापे मन वंछित फल पईयेरे ॥ आ०४ ॥ इति

पुनः

रथ चडि जदुनन्दन आवत है, चलो सखी सव देखन कुं । मोर मुकट पीताम्बर सोहे गिरनारीकुं ध्यावत है ॥र० तीन छत्र और तीन सिंहासन चौपठ चमर ढोलावत है ॥ च० ॥ लाल चन्दकी एही अरज है, सव सखी मङ्गल गावत है ॥ च० ॥ इति

पुनः

जिनके हृदे भगवन्त नहीं जेनर अवतार लियो न लियो जान विना घरवाम वस्यो करि लोभ मलिन पीयो न पीयो जि०१ ॥ मदिरा पान पीयो घट अन्तरि जल छून शुद्ध पीयो न पीयो। आन मानकी घातज कीनो करुणा भाव हीये

न हीये ॥ जि०॥ रूपवान गुणपांन सबे एक शील विना नलिया नलिया । कीरतवन्त सदा जीवतहै अपजशवन्त जीया न जीया जि०३ ॥ धाम माहि कछु वनि नहीं आवत ओर व्यापार किया न किया । द्यानति एक विवेक विना नर दान अनेक दिया न दिया ॥ जि०४ ॥ इति

पुनः

सुनीये सबकी कहियेन, कछु एसे रहिये इस वागड़में । करिये व्रत सञ्जम नेम सदा तेसे तरीये भव सागरमें ॥सु० दान शीयल तप भावना करके जेसे सन्त ऊजागरमें ॥ सु० रसखान प्रभुजी कों ईथों भजले जैसा नागरका चित गागर में ॥ सु० ॥ इति

हिरामन तोताकी चाल

मेरे मनको वैरागी कर गया । समुद्र विजय शिवा देवीके नन्दन नेम कुमर मोहे तजगया ॥ १ ॥ छपन कोट जादव ले आये तोरनसे प्रभु फिर गया ॥ २ ॥ पसुवन जीव का करुणा कीणी मुजे अवगुण सिर धर गया ॥ ३ ॥ गड़ गिरनार पें जाय पहुंचे पांचु, ईन्द्री मन दम गया । तज संसार दीक्षालें रुचिमण तिन लोक जश भर गया ॥ ५ ॥ प्रभु वैरागी में वैरागीन काम क्रोध सब जल गया ॥ ६ ॥ चाहत चरण कमल की सेवा मधुकर हो मन रह गया ॥ ७

तुम प्रभु तारण पतित ऊधारण अष्ट करमको दहगया ॥ ८
सन्द फकीर वाणीधर गुरुकी जैन धरममे तरगया ॥ इति

दादरा

वदन परिवारी जांऊ नाभीके नन्दा । वदन० ॥ एटेक
नाभिके नन्दा वारि प्रथम जिनन्दा, वृषभ लञ्छन सुख
कन्दा ॥ वदन०१ ॥ भविवन कमल विकाश दिनन्दा, नमत
नरेंद्र सुर इन्दा ॥ वदन०२ ॥ भवदव ताप हरनकुं चन्दा,
धीरज गुण ज्यु गिरीन्दा ॥ वदन०३ ॥ असरण सरण चरण
सुख कन्दा, विनय नमत तुम वन्दा ॥ वदन०४ ॥ इति

रेखता

मुझे है चाय दरशनका, निहारोगे तो क्या होगा, गही
अवतो शरण तेरी । उवारोगे तो क्या होगा ॥ १ ॥ सुनो
श्रीनाभिके नन्दा, परम सुख देन जगवन्दा मेरी विनती
अपावनकी, विचारोगे तो क्या होगा ॥ २ ॥ फसामे कर्म्म
के फन्दा मुझे तुम विन छुडावे कौन, तुहि दातार है जगमें
चितारोगे तो क्या होगा ॥ ३ ॥ या भव सागर अथाहीमे
झकोरे दुखके निशदिन , मेरी है नाव अति झजरि, उता-
रोगे तो क्या होगा ॥ ४ ॥ अधम उद्धारन पूरणके, सुमति
की सेज टुक दीजे, कुमतिके कूपसे अवके निकारोग तो
क्या होगा ॥ ६ ॥ इति

पुनः

घरी धन आजकी एही, सऱ्या सब काज मोमनका, गये अघ दूरि सब भजिके, लख्या मुख आज जिनवरका । १ ॥ विपति नाशी सकल मेरी, भरा भण्डार सम्पतका, सुधाके मेघहू वरषे ॥ लख्या० २ ॥ भई परतीत हू मेरे सही हो देव देवनका, टुटी मिथ्यातकी डोरी ॥लख्या०३॥ विरुद ऐसी सुन्यो मैंतौ जगतके पार करनैका, नवल आनन्द हू पायो, लख्या मुख आज जिनवरका ॥ ४ ॥ इति

पुनः

जगत पति पाश जिनराया, दरससे चित्त उलसाया, कुमुद जिम देखके चन्दा, भयो परम आनन्दा ॥ १ ॥ देवन के देवजिन देखे, जनम तवही भयो लेखे । भवो भव एह मुझ देवा औरनकी मैं नाकरुं सेवा ॥ २ ॥ चिन्तामणि रत्न कुं पाई, काचकुं कौन ल्ये ध्याई, लालचन्द दास है तेरा, हरो मुझ भव तणा फेरा ॥ ३ ॥ इति

पुनः

जिनराज आज में तेरे दरशनकुं आया हुं ॥ महाराज० श्रीसीमन्धर सामीसे मेरा नेह लगाया हुं ॥ महा० ॥ चौरासी लाख जोनीका मैं अन्त लाया हुं ॥ महा० ॥ कोई पुन्य संयोगसे मानस कहाया हुं ॥ महा० ॥ भूला हुं मद मोहकी

छाये था न पायाई, इय वाल रुपमें मेरा योंहिं गमायाई ॥ महाराज० ॥ इति

खेमटा

कासे कहुं नेम विन वतिया, हांरे झुक आई अन्धेरी रतियां, छपन कोटि जादव सङ्ग लायो, व्याहनको आये सइया ॥ का० ॥ तोरणसे रथ फेर लीया है, हारे, चढ गये गिरकी वटीया ॥ का० ॥ नेम राजुल मिल मुक्ति सिद्धाये हारे मोहे तार, पकड लेहो वहियां ॥ का० ॥ हांरे कैसे पटाउं पतिया ॥ इति

पुनः

वीर प्रभु तेरी दोस्तीमे, मेरी सुमता सखी मेहरवान भईरे ॥ वीर० ॥ आप नही आवे वोधा पठावे तेरी सूरत पर कुरवान भईरे ॥ वी० ॥ शासन नायक एही अरजहै। दीजे दरश वडी वार भईरे ॥ वी० ॥ आसा दासकी पूरण कीजे, चरण शरण लपटाय रहीरे ॥ वी० ॥ इति

पुनः

मानो मानो वेदरदी सामरिया। व्याहन आये जादव सङ्ग लाये। रथको तुम पीछा फिराई ॥ वे०१ ॥ पशुवन दयाचित कीनी। मुझको तुम सर्दा छिटकाई ॥ वे०२॥

पुनः

देखो देखोरे यागीरकी डुगरीयानोंकी धनी ॥ दे० ॥ अति घन सघन विराज रहे वन शीतल छांह घनी निरमल नीर सम्पूरण सरिता देखत प्यास हनी ॥ देखो० १॥ एक ओर मोर झकोर करत हैं गावत गीत गुनी एक दिश रटत रहे पिक चातक बोलत मधुर धुनी ॥ देखो० २ ॥ बीस टुङ्क बने ता उपर सोधे जगत धनी ताते या गिरवरकी महिमा ठोर ठोर वरणी ॥ देखो० ३ ॥ ऊज्जल वरण विम्ब जिनजीके थापे भगति भनीं कहा कहुं छव याकि ऊजारि दीपत देव समानि ॥ दे० ४ ॥ दरशन करत टरे सब भव दुख सुखकी ठान ठनि हरख चन्द याकि सम सोभा देखि नांहि सुनि ॥ देखो० ५ ॥ इति

पुनः

आवो प्रिते आवो रुडा जिनगुण गावो । जिनगुण गावो भावे भावना सूभावो ॥ आ० ॥ भक्तवच्छल भवभय हारक ने, करि प्रणाम निज दोष क्षमावो ॥ आ० १ ॥ केईक पतित जन पावन कीधि, सम मन फरवी आस्या धरावो॥आ०२॥ नृत्य कलावली ज्ञान प्रभावो, लक्षपति समरति गति रति पावो ॥ आ० ३ ॥ अश्वसेन सुत नन्द वामाना, भजि ऋद्ध तुम सकल समावो ॥ आ० ४ ॥ पावन थावो ने भवि

शिव पर जावो। वीर वचन सुध हृदये समावो॥ आ०५॥ इति

धुरपद

पार-ब्रह्म परमेश्वर, पुरुषोत्तम परमानन्द नाभके नन्द आनन्द कन्द मोरा देवीके श्रीजिनन्द॥ पा०॥ मोरा देवी के जन्मे आय, ऋषभ देव नाम पाय, राज तिलक धारे प्रथम तो नरेश नन्द॥ पा०॥ प्रथम लीन ब्रह्मवार, इन्द्रादिक नमें पाय, केवल तो प्रगट आय बाजत है देव दुन्द। पा०॥ कञ्चन वरण, वृषभ लञ्छन सेवक तो तिहारे शरण दीजिये कृपा निधान दरशन प्रथम जिनन्द॥पा०३॥ इति

पुनः

छोडिये न सत और राखिये धरम दृढ, कीजिये न आसे निरलोभी कहाईये। विपत असाता पडे सहिये शरीर पे। काहुसे न दीन भाष भरम ना गमाईये॥ छो०१॥ सुत भ्रात हीतु मित्र,, सजन, कुटुम्ब सब। आपको न चाहे ताकु आपहु न चाहिये॥ छो०२॥ जादो राय महाराज, काहुसे न सन्यो काज। असे जीव जान एक प्रभु गुण गाईये॥ छोडी०३॥ इति

पुनः

सुनोजी त्रिलोक नाथ, सामने तुमारे हम, नाचत

पुनः

देखो देखोरे यागीरकी डुगरीयानींकी घनी ॥ दे० ॥ अति घन सघन विराज रहे वन शीतल छांह घनी निर-मल नीर सम्पूरण सरिता देखत प्यास हनी ॥ देखो०१॥ एक ओर मोर झकोर करत हैं गावत गीत गुनी एक दिश रटत रहे पिक चातक बोलत मधुर धुनी ॥ देखो०२ ॥ शीस टुङ्क वने ता ऊपर सीधे जगत धनी ताते या गिरवरकी महिमा ठोर ठोर वरणी ॥ देखो०३ ॥ ऊजल वरण विम्ब जिनजी के थापे भगति भनी कहा कहुं छव याकि ऊजरि दीपत देव समानि ॥ दे०४ ॥ दरशन करत टरे सव भव दुख सुख की ठान ठानि हरख चन्द याकि सम सोभा देखि नांहि सुनि ॥ देखो०५ ॥ इति

पुनः

आवो प्रिते आवो रुडा जिनगुण गावो । जिनगुण गावो भावे भावना सुभावो ॥ आ० ॥ भक्तवच्छल भवभय हारक ने, करि प्रणाम निज दोष क्षमावो ॥ आ०१ ॥ केईक पतित जन वावन कीधि, सम मन फरवी आस्या धरावो॥आ०२॥ नृत्य कलावली ज्ञान प्रभावो, लक्षपति समरति गति रति पावो ॥ आ०३ ॥ अश्वसेन सुत नन्द वामाना, भजि ऋद्ध तुम सकल समावो ॥ आ०४ ॥ पावन थावो ने भवि

शिव पूर जावो। वीर वचन सुध ह्रदये समावो॥ आ॰५॥ इति

धुरपद

पार ब्रह्म परमेश्वर, पुरुषोत्तम परमानन्द नाभके नन्द आनन्द कन्द मोरा देवीके श्रीजिनन्द॥ पा॰॥ मोरा देवी के जन्मे आय, ऋषभ देव नाम पाय, राज तिलक धारे प्रथम तो नरेश नन्द॥ पा॰॥ प्रथम लीन ब्रह्मचार, इन्द्रादिक नमें पाय, केवल तो प्रगट आय वाजत है देव दुन्द। पा॰॥ कञ्चन वरण, वृषभ लञ्छन सेवक तो तिहारे शरण दीजिये कृपा निधान दरशन प्रथम जिनन्द॥पा॰३॥ इति

पुनः

छोडिये न सत और रखिये धरम द्दढ, कीजिये न जासे निरदोषी कहाईये। विपत असाता पडे सहिये शरीर पे। काहुसे न दीन भाष भरम ना गमाईये॥ छो॰१॥ सुत भ्रात हीतु मित्र, सजन कुटुम्ब सब। आपको न चाहे ताकु आपहु न चाहिये॥ छो॰२॥ जादो राय महाराज, काहुसे न सर्यो काज। असे जीव जान एक प्रभु गुण गाईये॥ छोडी॰३॥ इति

पुनः

सुनोजी त्रिलोक नाथ, सामने तुमारे हम, नाचत

अनादि काल बीते देख लीजिये ॥ सु० १ ॥ सुरनर नारकी तिरजञ्च चार गत माहे, केते सवाङ्ग धरे नाथ कहांलों कही जीये ॥ सु० २ ॥ थाके को मिटायबेको सरधा रथ सिद्ध माहे, नेक बसबे को समकित बीड़े दीजिये ॥ सु० ३ सेवककी नृत्य देख कृपा रीझ भई होय तो, दीजे शिववास नृत्य पना दूर कीजिये ॥ सु० ४ ॥ इति

पुनः

फटत भरम कट जात है करम गति पापन को नाश होत छिनक एक ध्यायेतें, शत्रु है सो मित्र होत अलिन समान तोय विपत सहुजाय और सांच गुण गायेतें ॥ फटत० १ ॥ उदै अस्तराज होत रथ गज वाजी होत मन चिन्तें कारज होत ज्ञाननिधि पाएतें ॥ फटत० २ ॥ जादो राय सब सुख भुगति मुकत सहत फल होत जिनराजके गुण गायेतें ॥ फटत० ३ ॥ इति

पुनः

मेरे मनके मनोरथ पूरण भएरी सब देखत दरश जब नैनन निरख ॥ मेरे० ॥ जाने मेरे भाग अब जनम सुफल भयो रोम२ सब उठेहै हरष ॥ मेरे० २ ॥ जब उर आंनी जिनवांणीकी परम रुचि भये मेरे सबसुख, गये दुखिनीको झाखौ। जादुराय प्रभु कोइना शरण मेरे तुमबिन नाथ जग देखाहे हरख ॥ इति

पुन.

शुभ घडी शुभ दिन दिन महुरत नाभि नन्दनके चरण परसें ॥ शुभ• ॥ अङ्ग अङ्ग हुलशे चित चेत पुलके आनन्द के अतिही झर वरसें ॥ शुभ०१ ॥ भव भव तुम दरशन विन साहिब मो नयनां अतिही तरसें, ज्ञान प्राण छवि लखि स्वामीकी उदय भाग अवही सरसें ॥ शुभ०२ ॥ इति

पुनः

हे-आ-ज आ-व-न-पी-नो सु-भ घरि सु-भ महु रत, लगन सघन-करना-जो-ग-है-जग-भा-व-न-दे मिर-द-ङ्गि । मिर-द-ङ्ग । उम-ग व-जा-व-त । कं-चतान ॥ लेईत थरर थु कु फु फु कु । थेङ्ग लाल ता ता थेई थेई आ-न ता-न ले-त तिया-ला-गी रि ला-ल रिझावन हे ॥ आ०१ ॥ इति

पुनः

लागन लगी रहे मेरे, जिनराज दरशन पावनेकी ॥ला• मेरो तो जीया अब पसीही उमगत जैसे घटाघर सावनकी ला०१ ॥ निश दिन सेवा तोहारी करत रहुं, रट लगी प्रभु चरणनकी ॥ ला•२ ॥ मैं तो, आनन्द घनकुं दरश दीजिये यानपरी तरसावनकी ॥ ला•३ ॥ इति

पुनः

परम भरम जग तिमिर हरण भग उरग न्याण पग

शिव मग दरसि ॥ क० ॥ निरखत नयन भविक जल बरषित हरखत अमित भविक जन सरसि, मदन कदन जित परम धरम हित सुमिरत भगत भगत सब डरसि, सजल जलद तर मुकट खपत्त फर कमठ दलन जिन नमत बणरसि ॥ कर०२ ॥ इति

चतरङ्ग कवाली

सप्तसुरण सुरसाधत गुनीजन । चतुरङ्ग जिनगुण गावै स० टेर ॥ तकू तकू तकू तकू धिरकट् तकू धिलाङ्ग धा ॥ घडनकू तिरकट् तका तका तक धुमकिद तिरकट् गिदधिन धा, धिलाङ्ग धा धा धिलाङ्ग धा ॥ च०१ ॥ ऊत्तम वाणी जो नर गावै, नाद भेदको करे विचार । तान लेत घन गरजित लरजित । सारिगमपधनिसो सानिधपमगरे । पद्मोदय मन भावै ॥ स०च०२ ॥ इति

चतरङ्ग श्यामकल्याण

चतरङ्ग जिनगुण मिल गाइए । गाइए बजाईए रिझाइए जिनवरके आगै लयकुं सम्पूरण कर दिखाइए ॥ च० टेर ॥ ममग ममग पपधा सारसा सगारिगा पमगारसा रेरेनिनि धपमप धपमगरि ॥ च०१ ॥ नादर दा दानि तुम दिर तुमदिर दानी तननन उदानी तदानी तन धीम तननू

धाकट तकू धुमकिट तिक धित्ता कडांन धा धा कित किती किती पमोदय मन भाइए ॥ च॰२ ॥ इति

चतरङ्ग खम्बाज

चतरङ्गको गाइए जिनरङ्गतसुं अरतीवरकों स्वर देख भाल करत रतीवर अति कोमल सुरकों न्यारी न्यारी सुर सङ्गतसुं ॥ च॰ टेर ॥ निग दिग तानाना दिग दिग ताना तानदेर तुमदिर दिर दिर दिर- दानी ॥ च॰१ ॥ उनचाश कोट तान तिनके कठिन रङ्गीले हे विवरे ॥ सारिगम पप पप मम मम मगरिसा सानि सानि सानि धप मगरिस सा घित्ति रकट तक तत्तिर किट् धित्ता धित्ता किरनातकू तक धुंम किट् तकू तकडां तकूधा पमोदय मनचङ्गतसु ॥ इति

सरगम कवाली

गगस गमप गमनी धमपधमग धानिसा सानि धपमग रिस ॥ ग॰टेर ॥ गमधानिसा सानिधप पधमग मधानिसा मगरिसा धानिसा सानिध पमगरिस ॥ ग॰ ॥ इति

---

जाजयन्ती

आजतो आनन्द भयो चित्तमे हमारे ॥ आज॰१ ॥ धरके आस आयो पाश आपके दुवारे ॥ आ॰२ ॥ सोहनी सुरत मोहनी सुरत देखके दीदारे ॥ आ॰३ ॥ वृषभ लञ्छन

कनक बरण नाभिके दुलारे ॥ आ० ४ ॥ दास जान हृदय बीच, आवो मेरे प्यारे, तुम बसो मेरे प्यारे ॥ आ० ५ ॥

राागिणी—पीलु (बारमा)

किसपर मान गुमान करिजें, एक प्रभुजीको ध्यान धरीजें ॥ किस० ॥ ए टेक ॥ जोवन जोर मायाके नसेमें भुल गये तुम गुरु एक पलमें ॥ किस० १ ॥ क्रोध कूपमें पडके गमाया, एक उपाय न शोधुं तुमारा ॥ किस० २ ॥ लोभ लुगाइसे मोह पायके, वहोत दुखी हुउ नरक जायके। कि० ३ ॥ पांच मित्रके फन्दमें पडके, वारंवार तुं लक्ष भमीके ॥ कि० ४ ॥ इनकुं छोड़ तुम ध्यान लगावो, अजर अमर सुख सहजमें पावो ॥ कि० ५ ॥ चन्द गोपालकी आश पूरीजें, जैन प्रकाशक गुण गाइजें ॥ कि० ६ ॥ इति

वरसाती

बेरी २ अरज करी हम तुमसे। तुम न सुनी एकवारजी। बेरी० १ ॥ क्या तकसीर कसूर हमारा सो फरमावो लिगार जी ॥ बेरी० १ ॥ दीनानाथ दयाल तुमारा विरुद है गरीब निवाजजी, भगत वत्सल भगवन्त कहावो तीन भुवन शिर-ताजजी ॥ बेरी० २ ॥ कीरत कांन सुणी प्रभु थांरी आये नाथ हजुरजी। कृपा करी अब दरशन दीजे पाप करो चकचूरजी ॥ बेरी० ३ ॥ भव भवमें प्रभु चाकरी चाहुं जैन धरम

अनुराग जी बोध को बीज प्रगट पट भीतर दुविधा गई सब भागजी ॥ मेरी०४ ॥ मेघ नृपतिके नन्दन स्वामी शमकितके दातारजी। कहत अबीर सुमति जिनवरका दिन दिन जय जयकार जी ॥ मेरी०५ ॥ इति

पुनः

सुमति जिणन्द जुहारीये मन धरि हरष अपार नर भव पायो दोहिलो सफल करो अवतार ॥ सु०१ ॥ श्रावक कुल मांहे जनमीयो जानी नहीं षटकाय नव तत कुची ना गहीं दीया जनम गमाय ॥ सु०२ ॥ ए संसार असारमें सार जिणेश्वर नाम भजन करे सोही तरे पावे अविचल धाम ॥ सु०३॥ करणी करता दोहिली चाहत माऊ तमाम घोनेरे पेड बंबुलका चाखण चाहत आम ॥ सु०४ ॥ मेघ महीपति सुत नमूं मात सुमङ्गला के जात, कहत अबीर ए प्रभुजीका गुण गावो दिन रात ॥ सु०५ ॥ इति

पुनः

श्रीपारस प्रभु साहेब मेरे। तुम हो जग जयकार निज सेवक परि करुणा करिके, कीजे कछु उपगारा ॥ श्री० ॥ श्री समेत शिखर पर शोहे प्रभु उत्तङ्ग विहारा। अति सुन्दर प्रभु बिम्ब विराजे छाजे अति मनुहारा ॥ श्री० भवमें चक्कर गमायो, पाया नहीं भव पारा ॥ श्री०

अब कछु शुभ सञ्जोग उपाया चाह्या नर अवतारा । प्रभु मुद्रा देखतही जीत्या वित्या दुख अवसारा ॥ श्री० ॥ राज ऋद्धी प्रभु मैं नही चाहुं, चाहुं नही धन दारा । श्रीजिन भक्ति सहित नित चाहुं, अमृत धर्म उदारा ॥ श्री० ॥ इति

पुनः

अचिरा नन्दन स्वामीनो, निरख्यो बिम्ब उदारजी । मेरी कामना भई अब सिद्धजी ॥ अ०१ ॥ परमातम सागी सही, अनुपम गुननो भण्डारजी ॥ अ०२ ॥ जिन दिन थी तुम चरणनो, शरणो लीधो सारजी । तिन दिन थी मेरे सही वड़ती मङ्गल मालजी ॥ मैं० ॥ जिम भुखो मोदक लहे, तिसीउ गङ्गनी पूरजी ॥ रङ्क भमे जिम निधि भतें, मुझको तिम प्रभु नुरजी ॥ मे०३ ॥ सोलमों जिनवर मैं लह्यो, नही सुरतरु नु कामजी ॥ अरी जन नो अब सैथयो बोध लह्यो अभिरामजी ॥ मैं०४॥ सिध लही अब तप विना जपतां सोलमां कन्तजी । हीर धरमके अशुभनो, नाश करे जिम शन्तजी ॥ मैं०५ ॥ इति

पुनः

नेम ब्रह्म सुजान अविचल सूजश रङ्ग सुहामनो । तारण कुशल प्रभु नाम राजै जोग जन मन भावना ॥ १ ॥ ललित वंछित ज्ञान अभिनव देत जनमन पावना ताप पाप विनाश

कर चर राजमति पीऊ ध्यावना ॥ २ ॥ जङ्गम सुर पद आप विराजै राजे रेवत गिरवरुं दास गुलाव तार दीया अब जय जय जय नेमी सरु ॥ ३ ॥ इति

इमन कल्याणका दूहा

सुख उपना दुख गल गए, निकलङ्क भये निरवाण।
घर घरमें आनन्द भए, जब प्रगटी राग कल्याण ॥ १
रागको नाम कल्याणहै, मेरे प्रभुजीको नाम कल्याण।
सकल सभाकु कल्याणहै, तब होत कल्याण कल्याण ॥२
जीवडा जिनवर पूजिये, तासे सम्पत्ति होय।
राजा नमें प्रजा नमें, वालन वाको होय ॥ ३ ॥

राग कल्याण

माई मेरो मन तेरो नन्द हरे, कञ्चन वरण कमल दल लोचन निरखत नैन ठरे ॥ मा०१ ॥ पञ्च वरण मन हरण धरन पर ठम ठम पांव धरे, रतन जडित कञ्चन घुघरिया रुण झुणकार करे ॥ मा०२ ॥ हलत लसत मुगता फल माला पीत वसन उपरे, मानु चलिही मान शिखर तें गङ्ग प्रवाह खिरे ॥ मा०३ ॥ धन त्रिशलादे भाग तिहारो तू तिहु भुवन शिरे, तिन भुवनको नायक तेरे आङ्गनमें विचरे ॥ मा०४ ॥ श्रीवर्द्धमान जिनन्दकी मुरत चितु देखे न टरे, हरख चन्द प्रभु वदन विलोकत सबही काज सरे ॥

पुनः

मोहे कैसे तारोगे दीन दयाल, तारो तो प्रभु तुमहीं तारो विन तरवें कों लीजो सम्भार ॥ मो० १ ॥ कञ्चनको कहा कञ्चन करि वो मलिन कञ्चन परिजाल, मो पापिन कों पावन करि वो बहुत कठिन है कृपाल ॥ मो०२॥ काम क्रोध लपटि रह्यो नित हुं माया मोह जञ्जाल, मल्ली नाथ प्रभु नाथ निरञ्जन रूप चन्द गुण माल ॥ मो० ३ ॥ इति

पुनः

आज ऋषभ घर आवे, देखो माई ॥ आ०॥ रूप मनोहर जगदानन्दन सवही के मन भावे ॥ देखो०॥ केई मुकुता फल थाल विशाला केई मणि माणक ल्यावै हय गय रथ पायक वर कन्या प्रभुजीकुं वेग वधावे ॥ देखो०॥ श्रीश्रेयांस कुमर दानेश्वर इक्षुरस वहिरावे, उत्तम दान अधिक अमृत फल साधु कीरत गुण गावै ॥ देखो० ॥ इति

पुनः

सुनिजर कीजै प्रभु दीन दयाला । नाभिराय नन्दन जग वन्दन मरुदेवीजीके लाला ॥ सु० १॥ जनम पूरी अयोध्या नगरी वंश इक्षाकु उजाला, कुलमें परम प्रधान उद्योती गुण मकरन्द विशाला ॥ सु०२ ॥ वृषभ लञ्छन धनुष पांच सै मोहन रूप निराला, लख चौरासी पूरव आयु तारक

विरुद सम्भाला ॥ सु०३ ॥ तुम सम कवन उदार जगतमे जगनायक जगवाला, पूरण ब्रह्म परम परमेष्ठी खोलो मुगतका ताला ॥ सु०४ ॥ दीनवन्धु मै याचक तेरो साहिब कर प्रतिपाला, दास चुनीकुं सुख सम्पत्ति दीजे जिनसे होय निहाला ॥ सु०५ ॥ इति

पुनः

क्यों कर भक्ति करु प्रभु तेरी ॥ क्यों० ॥ काम क्रोध मद मान विषय रस छाड़त गेलन मेरी ॥ प्र०॥ करम नचावत तिमही नाचत माया वश नट चेरी ॥ प्र०१॥ दृष्टि राग दृढ वन्धन वांध्यो निकशत न लहे सेरी ॥ प्र० ॥ करत प्रशंसा सब मिलँ अपनी परनिन्दा अधिकेरी ॥ प्र० ॥ कहत मान जिन भाव भगत विन शिवगत होवे न नेरी ॥ प्र० ॥

पुनः

सांझ समे जिन वन्दो भवि जिन ॥ सांझ०१ ॥ ऋषभादिक चौविश तीर्थ कर मेटत है भव फन्दो ॥ सांझ०२ ॥ ले कर दीपक आगल वारुं, छडत पापको फन्दो रतन जडित की करूं मै आरती ; वाजत ताल मृदङ्ग ॥ सांझ० ३ ॥ पुष्प माल धर ध्यान लगावो सेवत धूप सुगन्धो सांझ०४ ॥ कहे जिन दास समझ जिया अपना, वन्दत होत आनन्दो ॥ सांझ०५ ॥ इति

पुनः

समझि समझि जीया ज्ञान विचार। एक जिता तो पांचु जिता, पांचु लाख हजार। एक पलकमें सब जग जीतां उतर गया पेले पार॥ स०॥ ज्ञानके बान भर भर मारा; मन मतवाला नाहार॥ स०॥ रूप चन्दके नाथ निरञ्जन, आप होवे सिरदार॥ स०॥ इति

पुनः

मोतिनकी माला जिन गले शोहे॥ मोति०॥ मस्तक मुगट शोहे मन मोहन। कुण्डल लागत वाला॥ जि०१॥ भजोरी भजो तुम लोक सहरके। नहींय भजे सो काला। माणक पर प्रभु महिर करो तो। अपना विरुद सम्भालो॥ जि०२॥ इति

पुनः

नैना दरशनके आधीन। पूरण प्रभु मुख देखन कारण रहत सदा लय लीन॥ नै०॥ रसिया होए सो रस पहिचाने। क्या जाने मत हीन॥ नै०॥ परमानन्द लहे सोइ जाने। या जाने जल मीन॥ नै०॥ इति

पुनः

एसो ब्रह्म मोपै कैसे कहायरे। निरगुणी प्रभु सुगुण समस्या। ताकर कर कैसे बतायो जायरे॥ ए०१॥ जाकी

वरण भेप नांही, कछु नांही रूप मुद्रा आकाररे। थानक अगम अलख अकलङ्कित। निरलेपी निराकाररे ॥ ए०२ ॥ गोतन जाती भांति नही जाको नही माया काया छाया धामरे। कहिवाको वल चलत नही केसेके लीजे ताको नाम रे ॥ ए०३ ॥ शब्द रहित प्रभु ऐसी धूव मुखके नांहि हात उचाररे। गूङ्गाको सुपनो माहि फुनि समक्षित आपहि आप विचाररे ॥ ए०४ ॥ है आकार ज्युं वचन अक्षर आपुरे। ऐसो राज सुपाशही जान्यो जपत राज सोड अजपा जापरे ॥ ऐ०५ ॥ इति

पुनः

मैतो गिरनार गढ भेटण जाउंगी ॥ मै० ॥ जो अवसर प्रभु जोग विचार्यो, ए अवसर कव पांउगी ॥ मै० ॥ सव सखियन मिल सव रस पांउगी, मै जिन तेरा गुण गांउगी। कहत हठु प्रभु मुक्ति सिधाए, प्रभु चरण चित लाउंगी ॥ मै० ॥ इति

पुनः

औरनसे रङ्ग न्यारा न्यारा तुमसे रङ्ग करारा है तुम मन मोहन नाथ हमारा अवतो प्रीत तुमारा है ॥ औ०१ ॥ जोगी हुवा तो कान फडाया मोटी मुद्रा सारीहै गोरख कहे हसना नहीं मारी घर घर तुमची न्यारीहै ॥ औ०२॥जङ्गम

आय वाजा वजडावे आछे तान मिलावे है सबका राम सरीखा बुझै काहे कुं वेश लजावे है ॥ ओ०३ ॥ जङ्गम जावे भस्म चढ़ावे जटा बढ़ायके कैसा है पर भवकी आशा नहीं मारी फिर जैसे का तैसा है ॥ औ०४ ॥ जती हुवा इन्द्री नही जीती पञ्च भूत नहीं मारा है जीवाजीवकुं बुझा नाही वेसकुं लेकर हारा है ॥ ओ०५ ॥ वेद पढ़े से ब्राह्मण कहावे ब्रह्म दशा नहीं पाया है आतम तत्वका अर्थ न बुझा पुकार से जनम गमाया है ॥ औ०६ ॥ काजी किताव खोलके वैठा क्या कितावमें देखा है बकरीके गलै छुरी चलावत क्या देवेगा लेखा है ॥ औ०७ ॥ जिन कञ्चनका महल वनाया उनसे पीतल कैसा है डाला गलेमें हार हीरेका सब जुग काला कैसा है ॥ ओ०८ ॥ रूपचन्द रङ्गमें मगन भया है नाथ निरञ्जन प्याराहै जनम मरणका डर नही आनां चरण शरणमें तिहारा है ॥ औ०९ ॥ इति

पुनः

नट होई खेलो देखूं चातुरी ॥ न० ॥ जान प्रवीण गुणी गुण खोले देखन मनुवा आतुरी ॥ न०१ ॥ वाजत मृदङ्ग नाचत है नट गावत मधुरी तानरी ॥ प्रेम कछोटा वांधत मोटा ध्यान वंश चढ़ि जातुरी ॥ न०२ ॥ तन मन सूरति सम्भार लीजे रीझै निरञ्जन नाथरी ॥ न०४ ॥ इति

पुनः

अविनाशीके गुण गावना जाकी जोत अखण्ड विराजत करत पतितकुं पावना ॥ अ० १ ॥ जनम मरणका डर नहीं जाके फेर जगतमे न आवना ॥ अ० २ ॥ चउदे राज भासत है दरपन एक समय दिखलावनां ॥ अ० ३ ॥ भाव भगति मन हरपित होय नित परम अंसको रिझावनां॥प्पा०

पुनः

सो मेरा मन लगा जिनेश्वरसे, जिनेश्वरसे परमेश्वरसे सो० ॥ केतकी मधुकर चकोरको चन्दा, हां रे जैसे कमल को खगा ॥ सो० १ ॥ देव जगतमे है बहुतेरा, सब देवन बीच देवा ॥ सो० २ ॥ कहत खुशाल राय वेकर जोडी भव भव पातक भगा ॥ सो० ३ ॥ इति

रागिणी इमण वेहाग

आज जिन चरण पूजन मेरे मन आयो ॥ आ० ॥ पूजन्त करत रोम रोम हुलसायो ॥ आ०॥ तुम दरशन विन कलन पडत छिन दुजो नही तुम विन मोहे तारण हारो ॥ आ० ॥ तुम विन औरन मेरी सङ्कट हरण हारो, तारो नाथ अवतो तारो सेवग शरण आयो ॥ आ० ॥ इति

पुनः

अब लाग्यो तोसु रङ्ग, त्रागा नन्दन पाप निकन्दन

कुल इक्षाक दिनन्द ॥ अ०१॥ जनम कल्याणक नयरी बनारसी सेवै नित धरणीन्द ॥ अ०२ ॥ नील वरण नव हाथ प्रमाणै लञ्छन सोहे फणिन्द ॥ अ०३ ॥ आयु स्थिति सो वरस प्रमाणै अश्वसेन कुलचन्द ॥ अ०४ ॥ दास चुनीके पारश दाता, मनवञ्छित सुखकन्द ॥ अ०५ ॥ इति

रागिणी हमीर

अब चरणन चित लागे, नाथ अब चरणन चित लागे। अ० ॥ इह संसार असार है सारो ॥ अ०ना० ॥ काम क्रोध लोभ मोह न मानत रही रही जीव घवरावे॥ना०अ०॥ बाबुलाल अब शरण चाहत है मन वञ्छित फल पावे ॥ अ० ॥

रागिणी भूपाली रासधारीका चाल

चालो सखी बन्दन जइये नाभजुके नन्द ॥ चा०१ ॥ ममता कुटिलता मुंकी मन धरिये आनन्द ॥ चा०२ ॥ देश देशके जात्री आवे पूजे ऋषभ जिनन्द ॥ चा०३ ॥ देव दुन्दुभि तिहां वाजी गाजै गहिर समन्द ॥ चा०४ ॥ चेत २ सबल सुख हेते वन्दो विमल जिनन्द ॥ चा०५ ॥ इति

पुनः

अरजी मोरि सहीया मोहे तारलो धर वंहीया, इन कर मनके वस होयके मैं भटक्यो चोगति सहीया ॥ ए० ॥ तुम तारण तरण सुण्याछे मैं आते शरणै लहिया। में नहीं जानुं

सहीया। मो०२॥ प्रभु हित कर दास निहालो कर जोड पडद्दू पइया, सेवा देत कोन सहीया॥ मो०३॥ इति

गौरी

अजव जोत मेरे जिनकी, तुम देखो माई। कोट सूरज मिल एकठ कीजे होड न होय मेरे प्रभुकी॥ दे०१॥ झिग मिग जोत झिलामल झलके, काया नीलरतनकी, हीर कहे प्रभु पाश सङ्खेश्वर आशा पूरो मेरे मनकी॥ दे०२॥ इति

पुनः

रूप वन्यो अतिनीको प्रभु तेरो। पञ्च वरणके पाट पटम्बर, विच झावो कसवीको॥ प्रभु०१॥ समोसरण विच श्याम विराजै, नायक सकल दुनीको, मस्तक मुकट काने दोय कुण्डल, हार हिय शिर टीको॥ प्र०२॥ समकित निरमल होत सबनको, देख दरश जिनजीको। समय सुन्दर कहे जिन मुख देखे, सफल जनम ताहीको॥ दे०३॥ इति

पुनः

अभिनन्दन जिनराजसौ मेरो चित अटक्यो अति जोररी॥ सौं०॥ देव अनेक है जगतमे, मेरो दिल नही आवत टररी॥ अ०१॥ रोम रोम सुख उपजैरी जव देखूं मुख भोररी, ज्यौ घन सजल विलोकिके सखी नाचत वन के मोररी॥ अ०२॥ मेरो मन प्रभु वसि पर्योरी ज्यौ गुडी

वलिडोररी अतिताण्यौ तूटै नहीं भयौं निपटही कठिन कठोर री ॥ अ० ३ ॥ स्थकित भई छवि देखि केरी रीझों मुखकी मोर, प्रभु मुखचन्द आनन्द हैं मेरे लोचन भये चकोररी ॥ अ० ४ ॥ अन्तरजामी ऊपरेरी वारुं लाख करोर हरखचन्द के स्वांमीजी प्रभु प्रीति निवाहो उररी ॥ अ० ५ ॥ इति

रागिणी खम्बाज

मिल जारे चेतन ध्यानमें, लग जारे चेतन ध्यानमें ॥ टेर ॥ विवेक सालू तेरे सिर पर चीरा सुगुरु वचन मोती कानमें ॥ मिल० १ ॥ ज्यो कर रांवन तांत वजाई मगन भयो शुभ ध्यानमें ॥ मिल० २ ॥ तिन वेला तिरथङ्कर पदवी उपजाई एकतानमें ॥ मिल० ३ ॥ सेवग तुमारो करत वीनती है, शरण लीनो मैं ज्ञानमें ॥ मिल० ४ ॥ इति

पुनः

जिया जिनजीसे ध्यान लगानारे ॥ होजि० ॥ टेर ॥ प्रभु समरणसे अघ सब नाशे मन वञ्छित फल पानारे ॥ होजि० १ ॥ पद्म प्रभुजीसे प्रीत करे नर, शिवरमणी सुख चानारे ॥ होजि० २ ॥ पद्मोदयकी एही अरज है जन्म मरण मिट जानारे ॥ हो० ३ ॥ इति

(सइयां न पकरो मोरी मुरक कलाइरे) इस चालमें

निठुर नेम पिया गए गिरनारीरे । वर सिवरमणि मोय

निसारीरे ॥ नि० टेर ॥ अष्ट भवनकी प्रीत पुराणी, नवमे भव तुम मोकु निवारीरे ॥ नि०१ ॥ मै अवलाकुं दूर करी ने, पशुवन पर तुम करुणा विचारीरे ॥ नि०२ ॥ सहसावन जाय सञ्जम लीनो, पञ्च महाव्रत भये तपधारीरे ॥ नि०३ राजुल पीउसें सञ्जम लीनो, पहली नेम निज प्रियाकुं तारी रे ॥ नि०४ ॥ नेम जिनेश्वर मुक्ति महिलमे, पद्मोदयकु हर्ष हजारीरे ॥ नि०५ ॥ इति

रागिणी छायानट

कौन निध नाथ निकट तेरे आवुं । काम क्रोध मद लोभ मोहरय, निस दिन प्रीतलगाऊ ॥ धनदारा परीवार सघन वन, मन कुरङ्ग जीम ध्याउ । कर्म कुटिल कीने बहु- तेरे । सन्मुख होत लजाऊं ॥ को० ॥ धरम जिनेश्वर साहेव साचो और देव नहीं ध्यांउ । तुम सम दीनबन्धु नहीं दूजो चरण छोड़ कहा जांऊ । दया धरम प्रतिपदम् जयो परी, मन वञ्छित फल पांउ ॥ को० ॥ इति

वसन्त बाहार

अति घन टन बन फुली बनराई, सुरसम दल दल फलीयां, कलियां मिलीया अलीयां२ ॥अति०टेर॥ श्रीगार २ अलि गुन सरस कोकिल टहुंक भोर मिलिया शीतल मन्दार मृदु मन्द नन्द परिमल कपूर मन रलीया चालिया३ ॥ इति

राग कानेड़ा

मोरी दृगन वामें तोरी छवि छाइरे । आई अति सीरताइ प्रभु ताई दरशाइरे ॥ तो० ॥ अघ अधीक समाइ सुख दाई मन भाइरे ॥ मो०१ ॥ सुझ परी अनेकान्त डगया सगरीया सरल तर ताई दृढ़ताई भइरे । अपर सकल दुख दाइ बिसराइरे ॥ मो०२ ॥ दुरगइ दीश भुली भुलइयां पुलईया कुमतीयां विमल सुध पाइरे ॥ येधन ॥मो०३॥ इति

पुनः

आज हमारे आनन्दा ॥ माई० ॥ पार्श्व कुमार जिनन्द जीके आगे भक्ति करता धरनेन्दा ॥माई आज०१॥ताता थेई ताता थेई पदम उठावत, नाचत नव नव वंदा । शास्त्र सङ्गीत वेद परमारथ, नृत्य करत सुरइन्दा ॥ माई आज०२ ॥ सफल करत अपनीं सुर पदवी, प्रणमति पाय जिनन्दा । समय सुन्दर कहे प्रभु उपगारी जयर श्रीजिनचन्दा ॥ इति

पुनः

चञ्चल दृग धृति ना धरतरी॥ जिन विन दरशन तरशन छर कर नीत वरषत पल पल कलना परत ॥ च० टेर ॥ श्याम सजल घन बीमल निरकण वी अधीर चातकरि शशी विन चकोर कक विन सरोर तिम विरह घोर जल जल ना जलत ॥ च०१ ॥ काल सकल गति अन्ति अनन्त भच

भव अटन्त घातकरी अब निरख नूर इह मुनी कपूर कली-मल कसुर इह दलना दलत ॥ च० ॥ इति

रागिणी हमीर ताल तेताला

आदि जिन चरणन पूजो, प्रेमधर ॥ आ० ॥ बालपनेमे खेल गमायो, भर जुआनी कछु बनि नहि आयो। अबतो चेत मन प्रभुको समर ॥ आ०१ ॥ तरण तारण प्रभुके गुण गावो, सुध समकित धरि ध्यान लगावो। तवतो होय तेरी शिवपुर घर ॥ आ०३ ॥ झूठि काया झूठि माया, झूठहि झूठमें मन भरमाया, झूठो सब संसार नगर ॥ आ०४ ॥ बाबुलाल प्रभुके गुण गावे, प्रभु चरणे सीस नमावे। अब तो बता दो शिवपुरका डगर ॥ आ०५ ॥ इति



मल्हारका दोहा

सरस्वती मात अधर सहित आनन चन्द्र हराय।
बानी बीर सुधा भई भविजन भवि तरजाय ॥ १
नीकी मूरत पासकी मो मन रही समाय।
जैसे मेहदी पातकी लाली लखीयन जाय ॥ २ ॥

रागिणी मल्हार

कोयल टहुरु रही मधुवनमे पार्श्व प्रभुजी बसे मेरे दिलमे ॥ को०॥ बालपने प्रभु अदभुत ज्ञानी सुरपति नाग

कियो एक छिनमें ॥ को० ॥ दिक्षा ले प्रभु विचरण लागे, भिज गये सञ्जम एक रङ्गमें ॥ को० ॥ समेत शिखर प्रभु मुक्ति पधारे, प्रभुजीकी महिमा तीन भुवनमें ॥ को० ॥ सेवककी प्रभु एही अरज है, दिल अटक्यो तेरे चरण कमल में ॥ को० ॥ इति

पुनः

मोरवा पपैया बोले पिउ पिउ वनमें। नेम श्याम रहें सहसा वनमें ॥ मो०॥ निस अन्धीयारी कारी विजली डरावे दूजो विरह आकुल भई तनमें ॥ मो०॥ झिर मिर वरषित गरजित दादुर, सोर करत है नदीया रणमें ॥ मो०॥ आनन्द ए समें देखन चाहे राजुल भइ है वैरागिन छिनमें ॥इति

पुनः

देखो माइ उमड़ घुमड़ी दोऊ आये। उत जलधर इत नेम कुमर वर, दोऊँ तन श्याम सुहाए ॥ दो० ॥ छप्पन कोटि जादव इनके सङ्ग, चढ़ै वरात वनाए ॥ दे० ॥ छप्पन कोटि मेघकी माला, उत उनके सङ्ग धाए। उतघन सजल गहिर ध्वनि गरजत इत निशान वजाए ॥ दे० ॥ उत चमकत चपला इत भूषण, द्युति दामनि दमकाए ॥ दे० ॥ उत सुर चाप सुरङ्ग वन्यो इत, ध्वज पताका फहराए। उतवग पन्ति वनो कुञ्जल इत, मोतियन माल सुहाए ॥ दे० ॥ चिहु

दिशि चातक रटत है उत, इत याचक गुण गाए। उत बुन्दन वरसत इत मणो गण, कनक रजत झरी लाए॥ दे॰ कहत सखी सुनि राजुल तेरे, भए सकल मन भाए। हरख चन्द प्रभु वरषिद यारस, भव आताप बुझाए॥ दे॰॥ इति

पुनः

अनुभव मीत मिला दे मुझकुं। शील सञ्जम दोनुं सावन भादो ध्यान घटा घन छादे मोकुं॥ अ॰१॥ शासा पवन चलत अति मधुरी अनहद गरज सुना दे। भावन बिजुरी चमकत छिन छिन ज्ञान झरी वरसा दे॥ मो॰२॥ चेतन राय कहत निज चितसु आतम बोध जगा दे। दास चुनीके अन्तर भीजे वञ्छित बेल वढा दे॥ मो॰३॥ इति

पुनः

देख्या मे दरश सरस सुखकारा, अधम उधारण तारण हारा॥ दे॰१॥ निरखत नयन सुधारस वरपत, मुख छवि जैसा चंद उजियारा॥ दे॰२॥ मिथ्या मति भ्रम दूर करनकु, दीपत तेज उदे दिनकारा॥ दे॰३॥ सुरपति नरपति भावे पूजित कुमति कदा ग्रह मोह निवारा॥ दे॰४॥ श्रीजिन सौभाग्य सूर सुविध जिन सङ्कट कोट मिटावन हारा॥ इति

पुनः

श्याम हमारो नमझावो॥ श्या॰१॥ चमकत बिजुरी

बरसत मेहुला पिउ पिउ रटत पपिहरा घनन घनन सखी घन गरजत हैं तड़फत जिवड़ा हमारारे ॥ स०१ ॥ दादुर मोर चकोर चिहुं दिश भ्रमर करत झङ्कारा कोयल शब्द सुनावत सुन्दर विकश रहे वन सारारे ॥ स०२ ॥ हय गय रथ पायक सह्व सज्ञ कर आये श्याम हमारा, पशुवन पुकार सुनतही फिर गये कोटि छपन नर सारारे ॥ स०३ ॥ नव भव प्रीत तजी नेमीश्वर, लाज नही यदुकुलकी, दान सम्व-छरि दे भवि जननें सञ्जम सू चित धारारे ॥ स०४ ॥ प्रीतम पहले राजुल नारी शिवपुरमें दिया डेरा, यादव कुल पति नाथ प्रतापी वन्दो भवि हितकारारे ॥ स०५ ॥ इति

पुनः

वीर सुजश मन भायो, सो अब मेरे । काम ध्वेन सुर तरु चिन्तामणि परश परम सुख पायो ॥ सो०वी०१ ॥ सकल कलागुन अतिशय धारी, अलख ज्ञान चित लायो ॥ सो०वी० ॥ वानी घन अव अमृत वरषत ; आतम सगती जगायो ॥ सो०वी०२॥ धन धन सही साहस जिन नायक, तुम विन कोऊ नही आयो । चेत गुलाव सकल सिव पूरण ; लाल अमृत फल लायो ॥ सो०वी०३ ॥ इति

पुनः

जांउ जांउरे सामलिया थांरे वारणारे। पोष वदि दशमी

दिन जायों, दिश कुमरी मिल मङ्गल गायो इन्द्रादिक सव हर्ष वधायो, गावै गीत सुहामनारे ॥ जा०१ ॥ अश्वसेन राजा कुलनन्दन, नगर वनारसी शोभा सुन्दर। वामाराणी के घर झूले पालनारे ॥ जा०२॥ दिक्षा ले प्रभु केवल पाये, अष्ट करमकुं दूर गमाये। समेत शिखर पर सुगति सीधाए आवा गमन निवारणारे ॥ जा०३ ॥ श्रीजिनचन्द सूरि सुपसाए श्रीजिनहरप हीये हुलसाए। सेवक प्रभुजीके शरणे आए भव सागर निस्तारणारे ॥ जा०४ ॥ इति

रागिणी भीम मल्हार

अरथ करो कोई पण्डित ज्ञानी रविके अन्त दधि सुत आगे पट दो चार अधिक छीव जानी ॥ अ०टेर॥ नही सुर सुन्दरी नही व्रज वनिता नही राधे उर युवती समानी नही नर नार ब्रह्मा जो भुले ब्रह्म सृष्टिमे नाही नपानी ॥ अ०१॥ सारङ्ग लोचन सारङ्ग सुत साजै सारङ्ग सुता देख विलखानी कञ्चन कलस दोउँ वश कर लीने सुर गुंद निज दास ही जानी ॥ अ०२ ॥ इति

पुनः

आज तुमसुरतरु सरसे दरसे। महाराजराज श्रीअश्वसेन नृप नन्दन वन्दन जग तारण जिनराज ॥ आ०१ ॥ कृपा-

